भटयार निवासी श्री महादेव जी रीवू और सःथू निवासी ज्यौ० काशीनाथ जी हुण्डू जिन महानुभावों का उल्लेख हम ने ऊपर किया है, के भी हम चिर ऋणी हैं जिन्होंने हमें अन्य मूलपुस्तक देकर हमारे काम में हाथ बटाया है अतः यह महानुभाव भी हमारे धन्यवादों के अधिकारी हैं। रिसर्च तथा पब्लिकेशन डिपार्टमैंट के अध्यक्ष श्रीयुत ठाकुर गोवर्धनसिंह जी एम. ए. महोदय के तो हम विशेषरूप से अभारी हैं जिन की अध्यक्षता में रह कर हमें इस कृति के सम्पादन करने में विशेष साहायता प्राप्त हुई है। साथ ही हमारी यह भी शुभकामना है कि उक्त कार्यालय की दिन दूनी रात चौगुणी वृद्धि हो ताकि हम जैसे व्यक्तियों का यह आश्रयभूत नीड प्रतिसमय प्राचीन संस्कृति तथा सभ्यता को दीपशिखा बन कर रहे। हम उक्त कार्यालयीय पुस्तकालय के पुस्तकालयाध्यक्ष (लाइब्रेरियन) पंडित राम जी दर, मित्र महोदय मुहम्मद अमीन इब्नि महजूर तथा मुहम्मद अमीन रफीकी साहिब को भी क्रमशः पुस्तकालय से पुस्तकें देने तथा कहीं कहीं सत्परामर्श देने के लिए मुक्त कण्ठ से धन्यवाद देते हैं। हम फाइन आर्ट प्रेस के प्रबन्धक श्री निरञ्जन नाथ जी महोदय के भी कृतज्ञ हैं जिन्होंने मुद्रणविषयक सत्परामर्शों से और प्रेस में अन्य कार्यातिभार होते हुए भी इस पुस्तक को मुद्रित करने से हमारा ही नहीं प्रत्युत समग्र श्रद्धालु जनता का उपकार किया है।

अन्त में हम समग्र विद्वज्जनों से धन्यवाद देते हुए सानुरोध प्रार्थना करते हैं कि वह हमारे इस प्राथमिक प्रयास में केवल दोषों की ओर ही न देख कर प्रति समय अपने अमूल्य सत्परामर्शों द्वारा हमारे उत्साह को बढावा देते हुए हमें कृतार्थ करें।

श्रीनगर–कश्मीर

तिथि—२६ जनवरी, १९५७

"सम्पादक"



## Srinagar to Amar Nath ji cave via Pahalgam

| Name of each place of importance | Distance in miles between places | Total No of miles from Srinagar | Remarks |
|---|---|---|---|
| Srinagar | 0 | 0 | |
| Sonawar | $2\frac{1}{4}$ | $2\frac{1}{4}$ | Bazar |
| Sonawar camping ground | $\frac{1}{4}$ | $2\frac{1}{2}$ | Do |
| Batawara | $\frac{1}{2}$ | 3 | Octroi post |
| Pandrnthan | $\frac{3}{4}$ | $3\frac{3}{4}$ | An ancient temple |
| Athawajan | $1\frac{1}{4}$ | 5 | Stone quarry |
| Pantchuk | $\frac{1}{2}$ | $5\frac{1}{2}$ | Do |
| Sempora | 1 | $6\frac{1}{2}$ | Do |
| Pampore | $1\frac{5}{8}$ | $8\frac{1}{8}$ | Town P. O. |
| Kadalbal | $\frac{3}{4}$ | $8\frac{7}{8}$ | |
| Galandar | $2\frac{1}{8}$ | 11 | |
| Litapora | $2\frac{1}{2}$ | $13\frac{1}{2}$ | Village |
| Barsu | $1\frac{1}{2}$ | 15 | |
| Jambrai | 2 | 17 | Village, an ancient temple. |
| Awantipora | $1\frac{1}{2}$ | $18\frac{1}{2}$ | P. O Police station |
| Chorsu | $2\frac{1}{4}$ | $20\frac{3}{4}$ | Village |
| Kaicchajkote | 2 | $22\frac{3}{4}$ | Do |
| Sether | 1 | $23\frac{3}{4}$ | |
| Halmulla Marhama | $\frac{3}{4}$ | $24\frac{1}{2}$ | Village |
| Sangam | $\frac{1}{2}$ | 25 | |
| Bij Bihara | $3\frac{1}{2}$ | $28\frac{1}{2}$ | Town |
| Khanabal | $3\frac{1}{2}$ | 32 | |
| Anantnag | 2 | 34 | Town P. O T. O. Dispensary |
| Sernal | 1 | 35 | |
| Pihru | 1 | 36 | |
| Paibug | 1 | 37 | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| Bawan | 1½ | 38½ | Martand canal T. O. Bazar Famous Hindu Shrine. |
| Bumzu | 1½ | 40 | Ancient temple in cave |
| Hatamara | ¾ | 40¾ | Village |
| Seer kaniligund | 1½ | 42¼ | Do |
| Akar | 1½ | 43¾ | Do |
| Seligam | 1¼ | 45 | Do |
| Badigam | ¾ | 45¾ | Do |
| Jammu | 1¼ | 47 | Do |
| Ladru | ¾ | 47¾ | Do |
| Aish Mukam | ½ | 48¼ | Mohamadan shrine |
| Ganeshpora | 1½ | 49¾ | Canal |
| Do Village | 1 | 50¾ | Head works of Martand canal |
| Cchatarasu | 2 | 52¾ | |
| Bat kote | 1 | 53¾ | |
| Langanbal | 1¾ | 55½ | |
| Saihal | 2 | 57½ | |
| Ganeshbal | ¾ | 58¼ | |
| Pahalgam camping Ground | 1½ | 59¾ | |
| Pahalgam | 1 | 60¾ | |
| Do Pilgrim shed | 1 | 61¾ | |
| Freslin | 3 | 64¾ | |
| Chandanwari | 4 | 68¾ | Forest Rest House Pilgrim shed Ht. 9300 Ft. |
| Pissu ghati | 1½ | 70¼ | |
| Zojipal | 2½ | 72¾ | |
| Kuttar | ¾ | 73½ | |
| Shishram Nag | 1 | 74½ | Lake, Fresh water Ht. 11730 Ft. |
| Wavajan | 1 | 75½ | Camping ground Ht. 12230 |
| Arhad Pathr | 1½ | 77 | |
| Mahagunas | ½ | 77½ | |
| Huksar | 1 | 78½ | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| Kel Nar | 1¼ | 79¾ | Junction of Astan Marg |
| Nagarpal | 1¾ | 81½ | |
| Panchatarni | 1 | 82½ | Camping ground Ht. 12015 Ft. |
| Amar Nath ji Cave | 4¼ | 86¾ | |

## Srinagar to Amar Nath ji Cave via Sindh Valley

| Name of each place of importance | Distance in miles between places | Total No of miles from Srinagar | Remarks |
|---|---|---|---|
| Srinagar | 0 | | P. O. Bazar |
| Khanyar | 3 | 3 | |
| Jama Masjid | 1 | 4 | A ground, Mohamadan Mosque |
| Now shehra | 2 | 6 | P. O. Bazar |
| Vichar Nag | ½ | 6½ | Spring |
| Bia Hama | 5½ | 12 | Spring, road goes to Khirabhavani |
| Gandarbal | 1 | 13 | T. O. P. O. police station power house, dispensary. |
| Nunar | 3 | 16 | Village |
| Vailu | 2 | 18 | Suspensing bridge over sindh river |
| Prang | 4 | 22 | Village |
| Kangan | 2 | 24 | R. H. P. O. sarai Police station |
| Manem | 6 | 30 | Village |
| Hari ganiwan | 2 | 32 | Hindu shrine |
| Gund | 5 | 37 | P. O. sarai |
| Kislan | 4 | 41 | Village, road to Pahalgam |

| | | | |
|---|---|---|---|
| Gaganager | 3 | 44 | Camping ground |
| Sheetkari | 5 | 49 | Do |
| Thajiwas | 1 | 50 | Do |
| Sona Marg | 1½ | 51½ | Sanitoriam P. O. T. O. Sarai |
| Baltal | 9 | 60½ | R. H Sarai Hight 9450 Ft. |
| Sangam | 6 | 66½ | Junction of river Amaravati with Panchatarani |
| Amar Nath cave | 5 | 71½ | Hight 13000 Ft. Famous Hindus hrine |

**Pahalgam to Amar Nath ji Cave via Astanmarg**

| Name of each Place of importance | Distance in miles between places | Total No miles from Pahalgam | Remarks |
|---|---|---|---|
| Pahalgam | 0 | | |
| Chandanwari | 8½ | 8½ | |
| Astan Marg | 4 | 12½ | |
| Sasakuti top | 3 | 15½ | Ht. 13860 Ft. |
| Hatyara talave | ½ | 16 | A Famous lake |
| Posh Pathre | 1 | 17 | A perilous descent |
| Kel Nar | 1 | 18 | |
| Nagarpal | 2 | 20 | |
| Panchatarni | 1½ | 21½ | |
| Amar Nath cave | 4 | 25½ | |

# ओं नमः शिवाय वरदाय

"मङ्गलादीनि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि च शास्त्राणि प्रथन्ते"

इस भारतीय प्राचीन परम्परा का अनुसरण करते हुए हम ग्रन्थ आरम्भ करने से पूर्व अमरेश्वर के स्तुतिरूप कुछ एक पद्य यहां रख कर उस सर्वशक्तिमान दयालु से एक वरदान मांगते हैं कि, 'मानव की उच्छृ-खलता एवं पारस्परिक रक्तपिपासा शान्त हो जाए, प्रत्येक व्यक्ति में रजस् तथा तमस् की प्रवृत्तियां विरत हो कर आत्मिक शान्ति का विकास हो। त्रिविध ताप एवं अभिशाप शान्त हों, भारत में शान्ति का राज्य हो और विश्व में शान्ति का अखण्ड निवास हो।'

वरा[1]भये शंखपद्मौ मृदङ्गो वराभयेऽमृतकुम्भो भुजेषु।
यस्यामृताङ्गामृतपूर्णरूपामरेश्वरस्यामृतसेचनस्य ॥१॥
स्वानन्दतस्तस्य कालेन ग्रस्ता देवाः कथा का मृतिधर्मभाजां।
यतो जरामृत्युविवर्जितोऽसि शक्त्यामरावत्यभिधानया त्वं
ध्यानं ततस्ते सविशेषमेतद्भक्तेषु यागानुभवोर्जितेषु ॥२॥
हृन्मे गुहासरनाथस्य ते यदारोहणाच्चाप्यवरोहनाच्च।
विकासिते ब्रह्मरन्ध्रान्तरे च भक्त्या क्रमेणात्र सहस्रपत्रे ॥३॥
आकर्षिणी शक्तिरथ करन्ध्रं भित्त्वोत्थिता द्वौ दश चाङ्गुलीनां।
पीत्वामृतं सोमकलामृतं त्वद्भक्तस्य चित्तममृतौघरूपं।
स्वशक्तिपातादमृतोर्मिमौलेर्नवां समावेशदशां च कृत्वा ॥४॥

---

1. यह पद्य श्री मुकुन्दराम त्रिक (तिकू) की रचना है। इन का समय १६४० विक्रम है। इन के विषय में एक किम्वदन्ती प्रचलित है कि ये आजन्म निरक्षर भट्टारक थे। वृद्धावस्था में इन्हें परदशा का साक्षात्कार हुआ तथा स्वयं ही कविता धारा का प्रवाह इन के हृदय से फूट पड़ा। इन की कविता का संग्रह इन के निजी हस्तलिखित पुस्तक के रूप में, कश्मीर रिसर्च कार्यालय में विद्यमान है। इस की लिपि शारदा में है। कविता में कहीं कहीं छन्दोभङ्ग अथवा व्याकरण की अशुद्धियां पाई जाती हैं परन्तु हम ने यहां पर पद्यों में किसी भी प्रकार की शुद्धि अथवा परिवर्तन न कर कविता की मौलिक सुन्दरता को नष्ट नहीं होने दिया है।

अमृतास्योऽमृतवपुरमृतोद्गारमूर्तिधृत् ।
अमृतौघोऽमृताभश्चामृतमूर्तिमहेश्वरः ॥५॥
अमृतद्रवरूपस्त्वममृताह्वय एव च ।
शशिशेखरधारिस्त्वं शरणं भव नः सदा ॥६॥
आनन्दात्मा त्वं परानन्द मूर्ति
रेतत्स्तोत्रपाठमाहात्म्यतोऽस्मान् ।
आधिव्याध्यादीन् समस्तांश्च रोगान्
कृत्वा नष्टान् दर्शनात्मस्वभावात् ॥७॥
चमत्कारानन्दघन ! परानन्दघनात्मक ।
सम्पादयामृतघनान् सदेहान्नोऽमृतात्मक ! ॥८॥
कृत्वाजरामरानस्मान्नानन्दघनविप्लव-
श्चमत्कारकरो नित्योदित आस्ते सदाशिवः ।
कल्पान्तलहरीष्वेवं यथापूर्वमकल्पयत् ॥९॥
शक्तिपातवशतो विशत्यणुः स्वस्वभावममलं शिवात्मकं ।
यस्य सोऽमरवरार्चितामृतस्यन्दनेश ! शरणं भवाञ्जसा ॥१०॥
निजभक्तमानसनिवाससुस्थितः शशिमण्डलोद्भवसुधां निपाययन् ।
स्वविमर्शशालिजनताविमुक्तिभूरमृताङ्गशर्व ! शरणं भवाञ्जसा ॥११॥
परपीयूषरसेन पूरयन्निखिलं विश्वमनन्तशक्तिभिः ।
महिमानमुदीरयन् परममृतोद्गार विभो ! भवाविता ॥१२॥
आधिव्याध्यादीन् कषन् द्राक् समूलान्भक्तान् कुर्वंश्चिद्घनानन्दरूपान् ।
एतत्पाठस्तावकांश्चामृतास्य ! शम्भो भूयाः पालको नः प्रपन्नान् ॥१३॥
हिमसुधांशुनिभं रुचिराननं विशदरत्नविभूषितविग्रहम् ।
भवरुजार्तिजदोषजिघांसयामृततनुं शरणं समुपैम्यहम् ॥१४॥
निजपरामृतसारचमत्कृतौ पटुमतीन् गलिताखिलबन्धनान् ।
विततभक्तिपवित्रितमानसानमृतसेचन ! देव कुरुष्व नः ॥१५॥
सर्वेऽमरास्त्वद्वपुषि प्रलीनाः सुखस्वरूपा न विभेदभाजः ।
यतः परेशामृतमूर्तिदेवामृतैकमूर्तीन् कुरु नस्ततोऽद्धा ॥१६॥
अस्माकमात्मास्यमरेश देवाजरामरान्स्वात्मवदेव शम्भो ! ।
विधेहि नस्त्वत्पदयुग्मपद्मभृङ्गैकवृत्तीन् गलितैनसोऽतः ॥१७॥

नित्योदितानन्दघनः सर्वामृतधरो भवान्।
कल्पान्तलहरीष्वास्ते चमत्कारी सदाशिवः ॥१८॥
स्रष्टेः पूर्वं यथा शुद्धः चिद्घनः स्वनिरावृतः।
विधेहि नस्तथेदानीं निजात्मामर्शशालिनः ॥१९॥
अमृतेशः परः शम्भुर्भक्तसंकोचहारकः।
स्तुतो मुकुन्दरामेण भूयाद्भवभयापहः ॥२०॥

## अथ मृत्युञ्जयस्तोत्रम् ॥

नमो देवाय रुद्राय शर्वाय च नमो नमः
ईशानाय वृषाङ्काय भीमाय च नमो नमः।
महादेवाय गुप्ताय वासुदेवपराय च।
वासुदेवाय शान्ताय तथोमापतये नमः ॥
कृत्वा तुषारलिङ्गस्य पूजां भक्तिपुरःसरं।
प्रार्थयेदञ्जलिं बद्ध्वा मूर्ध्नि भक्तिसमन्वितः ॥
प्रणतोऽस्मि महादेव ! प्रपन्नोऽस्मि सदाशिव !
निवारय महामृत्युं मत्युञ्जय ! नमोऽस्तु ते।
गौरीपते ! विरूपाक्ष ! शरणागतवत्सल ! निवारय०
कालकूटधर शम्भो ! कालकालकृपानिधे ! निवारय०
ऋग्यजुसामरूपेश ! त्रिलोचन ! सुरोत्तम ! निवारय०
अनन्तपूर्णकल्याण ! कल्याणगुणभाजन ! निवारय०
चन्द्रशेखर ! विश्वात्मन् ! करुणाकर ! शङ्कर ! निवारय०
सुरेश्वर ! सुराराध्य ! शर्व ! त्रिपुरनाशन ! निवारय०
पाशाङ्कुशधर श्रीमान् ! नमोडुम्बरभूषण ! निवारय०
भस्मोद्भासितसर्वाङ्ग ! हर निर्वृत्तकल्मष ! निवारय०
प्रदर्शय महाशूलिन्संसारभयनाशक ! निवारय०
भुजङ्गभूषण श्रीमान्वृषभध्वज विश्वप ! निवारय०
प्रसीद गिरिजानाथ करुणारसवारिधि ! । निवारय०
अनाथनाथ देवेश शरणागतवत्सल। निवारय०
पाहि मां त्राहि मां नाथ ! त्वमेव परमा गतिः। निवारय०

## छपते छपते

१. योग शास्त्र में वर्णित क्रम के आधार पर एक योगी मूलाधार से आरम्भ करके स्वाधिष्ठान, कुण्डलिनी, मणिपूर, अनाहत नामक चक्रों से अपनी आत्मा को हठ एवं काठिन्य से आगे २ प्रेरित करता हुआ अन्त पर सहस्रार नामक अमरगुफा में पहुँच कर अमा कला से नित्य टपकने वाले अमृतस्राव का पान करके शिवरसमय ही बन जाता है, इसी प्रकार यात्री वृन्द भी गणेशबल से आरम्भ करके पहलगाम, चन्दनवाडी, वावजन, पञ्चतरणी इन स्थानों से होता हुआ अन्त में परमशिवधाम अमरेश्वरगुफा में पहुंच कर वहां टपकने वाली अमर धारा का पान करके अमरता का विषय बन जाता है।

२. काश्मीर के बडे बडे योगिवर अमरगुफा में रहते हुए परमशिवधाम का लाभ करते रहे हैं। जिन में मे एक प्रसिद्ध मुस्लिम सन्त भी जो महाराजा रणजीत सिंह के शासन काल तक इसी गुफा में लगभग १२ वर्ष की अवधि तक तपस्या करता हुआ परमशिव का साक्षात्कार करता रहा। इसके अतिरिक्त भारत के उच्चकोटि के संत परमहंस इस स्थान पर कृतकृत्य होते रहे हैं। इन में गुरुनानक, विवेकानन्द, स्वामी रामतीर्थ इत्यादि प्रसिद्ध हैं। श्रीरामतीर्थ जी ने भी अपनी यात्रा के समय आनन्दातिरेक से विभोर होकर निम्न उद्गार प्रकट किये हैं।

बर्फ जिसमें सुस्ती से जुडता है लाशय,
अमरलिङ्ग इस्तादह चेतन की जा है।
मिले यार हुआ सब फासला तय,
यही रूप दायम अमरनाथ का है।
वह आये उपासक तय्युन मिटा सब,
रहा राम ही राम मैं तू मिटा सब॥

३. अमरेश तीर्थ की प्राचीनता काश्मीर के प्राचीन ऐतिहासिक ग्रन्थ नीलमत पुराण के तीर्थ प्रकरण में लिखे हुए अधोनिर्दिष्ट पद्यांश से भी प्रमाणित होती है :—

'अमरेशे नरः स्नात्वा गोशतस्य फलं लभेत्'

नी० पु० MS रिसर्च

पृष्ठ १०६ पंक्ति २५ में पशुपतये देवाय के बाद उग्राय देवाय भीमाय देवाय महादेवाय ईशानायदेवाय पढ़ें, साथ ही नवदल श्राद्ध की असंख्याता १०ऋचा पृष्ठ १०८ पर देखिये।



Wavjan वावजन (वायुवर्जन)
(Three Peaks)





Sheshnag शेषनाग (सुश्रुम नाग)





Panchatarani
पंचतरणी (पंचतरंगिणी)



# श्री अमरनाथ माहात्म्य

हिन्दी अनुवाद ।

## ओं नमः शिवाय वरदाय ॥

ओं[1] नमः शिवाय निश्शेषक्लेशप्रशमशालिने ।
त्रिगुणग्रन्थिदुर्भेदभवबन्धविभेदिने ॥१॥

भैरवी :— श्रावं श्रावं महादेव महिमानमनुत्तमं ।
पुण्यमनन्तनागस्य सूर्यक्षेत्रस्य वै तथा ॥२॥
अधुना श्रोतुमिच्छामि यात्राममरनाथजां ।
रस[2]लिङ्गस्य माहात्म्यं श्रुत्वा मुच्येत बन्धनात् ॥३॥
साङ्गामकृत्वा देवेश ! यो लिङ्गं पश्यति प्रभोः ।
स कां गतिमवाप्नोति वद शीघ्रं दयानिधेः ! ॥४॥

समग्र (आध्यात्मिक-आधिदैविक-आधिभौतिक) दुःखों को नष्ट करने वाले और तीन गुणों (सत्व-रजस्-तमस्) की अच्छेद्य गांठ संसार को तोड़ने वाले शिव को प्रणाम हो ।

भैरवी :— हे महादेव ! सूर्यक्षेत्र और अनन्तनाग की पवित्र एवं अनुपम महिमा मैं बहुत बार सुन चुकी, अब मैं अमरनाथ जी की यात्रा का वर्णन सुनना चाहती हूँ, क्योंकि रसलिङ्ग की महिमा को सुन कर मनुष्य बन्धन से छूट जाता है। हे देवों के स्वामी ! तथा दया के समुद्र ! मुझे शीघ्र बतला दीजिये कि साङ्गोपाङ्ग यात्रा किये बिना जो मानव रसलिङ्ग का दर्शन करता है उसकी क्या गति होती है ? ।

---

1. क, ख, ग पुस्तक पाठ ।  2. एक पंक्ति ग, ख पुस्तक पाठ ।

शृणु देवि ! प्रवक्ष्यामि यात्राममरनाथजां ।
यां श्रुत्वापि नरः पुण्यमाप्नुयात्तीर्थजं प्रिये ! ॥५॥
यात्रामकृत्वा देवेशलिङ्गं पश्यति यो नरः ।
स याति नरकं घोरं तीर्थद्रोहे च पातकी ॥६॥
आदौ शोडश[1]क्षेत्रे च शिव[2]पारे ततः परं ।
ततो परस्पृश्य पद्[3]दृष्टौ पुण्ये गङ्गाम्भसि प्रिये ! ॥७॥
पद्म[4]पुरे सिद्ध[5]क्षेत्रे स्नात्वा यायादतः परम् ।
वा[6]रेशे रुद्रगङ्गायां स्नानं कृत्वा महेश्वरि ॥८॥
ततो यव[7]त्यां मिष्ठो[8]देऽव[9]न्तिकासिद्धक्षेत्रके ।
ततो परस्पृश्य च जलं महा[10]नागस्य सुन्दरि* ! ॥९॥
ज्येष्ठा[11]षाढां ततः स्नात्वा हरिद्रं गणपं श्रयेत्† ।
हरिद्रा[12]ख्यं गणपतिं नत्वा स्नात्वा व्रजेत्पुनः ॥१०॥

हे देवि ! सुनो मैं अमरनाथ यात्रा के विषय में कहता हूँ जिस को सुन कर भी मनुष्य तीर्थ पर जाने से प्राप्त होने वाले फल को पा लेता है। जो मनुष्य (माहात्म्य वर्णित) यात्रा करने के बिना ही रसलिङ्ग का दर्शन करता है उसे घोर नरकों में जाना पडता है और साथ ही उसे तीर्थद्रोह का पाप भी लगता है। हे प्रिये ! पहिले षोडशक्षेत्र में तदनन्तर शिवपार में फिर पद्दृष्टि के पवित्र गङ्गा जल में आचमन कर पद्मपुर तथा सिद्धक्षेत्र में नहा ले और आगे चले। हे महेश्वरि ! वारेश की रुद्रगङ्गा में नहा कर यवती, मिष्ठोद, अवन्तिका तथा सिद्धक्षेत्र में भी स्नान करे। हे सुन्दरि ! फिर महानाग में जल में आचमन

---

अङ्क चिह्नित स्थानों के आधुनिक नाम यह हैं :—

1. पुरायार। 2. शिवपोर। 3. पान्द्रेंठन। 4. पाम्पोर। 5. स्यदयार। 6 भारुस। 7. ज्यवब्रार। 8. मिठवनि। 9. वंतिपोर। 10. मेहर नाग। 11. ख पु० संगम। अथवा हमारे क पुस्तक के अनुसार आधुनिक 'गीरू' के पास वाला कोई तीर्थस्थान। 12. हारी।

*'महावारेश्वरे तथा' इति ग पु० पाठ। †ख, क पुस्तक में अधिक पाठ।

बलि[1]हारे महाक्षेत्रे स्नात्वा यायादतः परं।
वागा[2]श्रमे हस्ति[3]कर्णं नत्वा परपृश्य वा व्रजेत् ॥११॥
चक्रे[4]शे च ततः स्नायात्ततो देवक[5]तीर्थके।
स्नात्वा पुनः हरि[6]श्चन्द्रे तीर्थं यायात्ततः प्रिये! ॥१२॥
स्थूलवाटे ततः स्नात्वाऽमृततीर्थे महेश्वरि।
ततो गच्छेत्सूर्यस्य गुहा[7]वाटं महेश्वरि! ॥१३॥
तत्र लम्बो[8]दरे स्नानं कुर्यादेवमतन्द्रितः!
ततः सूर्या[9]श्रमं गत्वा सूर्यगङ्गाजले शुभे ॥१४॥

एवं ज्येष्ठाषाडा में नहा कर हरिद्रा में विद्यमान गणपति के पास जाए और उसे प्रणाम कर वहां (विद्यमान कुण्ड में), एवं बलिहार नामक महातीर्थ में स्नान कर यात्रा करता जाए। वागाश्रम में हस्तिकर्ण को नमस्कार करके अथवा जल में आचमन करके आगे चलता जाए। फिर चक्रेश एवं देवकीतीर्थ में स्नान करे। हे प्रिये! हरिश्चन्द्र में स्नान करके आगे चले। हे महेश्वरि! फिर स्थूलवाट के अमृत तीर्थ में नहा कर सूर्यदेवता से आश्रित गुहावाट के स्थान पर चला जाए। वहां सावधान होकर लम्बोदरी नदी में स्नान करे। अनन्तर सूर्य आश्रम जाकर पवित्र सूर्यगङ्गा के पानी में

स्नात्वा दत्वाचविधिवन्मुच्यते ब्रह्महत्यया।
*ततः सख[10]रसमासाद्य स्नात्वा तत्पादमूलके ॥१५॥
सम्पूज्य गणपं यायाद्भद्रो[11]रसि महेश्वरि!।
†हयशीर्षाश्रमे पुण्ये स्नात्वा ह्यु[12]तरनागके ॥१६॥
बद्धोरसि पुनर्गङ्गामवगाह्य महेश्वरि!।
गच्छेत् सरल[13]के ग्रामे तत्र स्नात्वा पुनः प्रिये! ॥१७॥

---

1. बालियार। 2. वागहोम। 3. हसिखन। 4. चक्रधर। 5. दिवकीयार। 6. चन्दनयार। 7. सिरिग्वफबोर। 8. लेदर। 9. सिरहोम। *तीन पंक्तियां क, ख, ग पुस्तक में अधिक पाठ। 10. सखरस। 11. भदुर। †कमलनाग। 12. ओतरनाग। 13. सलर।

ततः खिल्या[1]यने ग्रामे सम्पूज्य विधिवद्धरिम् ।
नारायणं महा[2]क्षेत्रे चावगाह्य पुरातनम् ।।१८।।

नहाने और विधिपूर्वक दान देने से ब्रह्महत्या पाप से छुटकारा मिल जाता है। हे महेश्वरि! फिर सखरस स्थान पर पहुँच कर स्नान करके उसकी उपत्यका में स्थित गणेश जी की अर्चना करके बद्धोरस स्थान पर चला जाए। हे देवि! हयशीर्षाश्रम में विद्यमान उत्तरनाग में तथा बद्धोरस में विद्यमान गङ्गा में भी नहाकर सरलक ग्राम में जाए। अरी प्रिये! फिर वहां स्नान करके खिल्यायन ग्राम में विधिवत् नारायण की अर्चना करे। महाक्षेत्र में स्थित प्राचीनतम नारायण तीर्थ में स्नान करके

महाग्रामे माम[3]लके गणेशं समुपाश्रयेत् ।
दृष्ट्वा मामेश्वरं लिङ्गं स्नात्वा मामेशवारिणि ।।१६।।
स्नात्वा भृगु[4]पतेः क्षेत्रे नीलगङ्गाजले ततः ।
स्थाण्वा[5]श्रमे नदींपुण्यां कोटिजन्माघनाशिनीम् ।।२०।।
*आरुहेद् गिरिपे[6]षं तं सर्वपाप प्रणाशनम् ।
गच्छेत सुश्रुम[7]नागन्तु† स्नानं कृत्वा विधानतः ।।२१।।

मामलक नामवाले प्रतिष्ठित ग्राम में गणेश जी की अर्चना करे। मामेश्वर लिङ्ग का दर्शन करके मामेशकुण्ड के जल में नहाकर भृगुपति क्षेत्र में तथा अनन्तर नीलगङ्गा के जल में नहाये। फिर स्थाण्वाश्रम में विद्यमान, करोडों जन्मों के पापों को नाश करने वाली नदी को पार करके, सब पापों का नाश करने वाले पेषगिरि पर चढे। फिर जाकर सुश्रुमनाग में विधिवत् स्नान करके वायुवर्जन में स्नान करने से करोडों पुण्यों का फल प्राप्त होता है। वहां वायुवर्जन देश में सुन्दर सुन्दर मठि‡कायें बनाई जाती है।

---

1. बालखयलन। 2 ब्वलर। 3. मामलीश्वर। 4. पहलगाम। 5. चन्दनवोर। 6. पिषबाल। 7. शिशिरमनाग।

*एक पंक्ति क, ख, ग पुस्तक अधिक पाठ।

†स्वाश्रम नाग ग पु० पाठ। ‡छोटे छोटे आश्रम जैसे।

*वा[1]युवर्जनने स्नात्वा कोटि पुण्यफलं लभेत् ।
†वायुवर्जन देशस्य कुवन्ते मठिका शुभा ॥२२॥
ततः पञ्चत[2]रङ्गिण्या जलं तदवगाह्य वै ।
आरुह्य पर्वतं ! देवि ! गर्भागा[3]रस्य मध्यतः ॥२३॥
अवरुह्याम[4]रावत्यां स्नानं भस्माङ्गलेपनम् ।
विभूतिसितदेहस्तु नृत्यमानो दिगम्बरः ॥२४॥
आरुहेत्पर्वतगुहां महापातकनाशिनीम् ।
प्रणम्य विधिवद्भक्त्या सुधालिंगं सनातनम् ॥२५॥
नरो न लिप्यते पापैः कोटिजन्मसमुद्भवैः ।
दर्शनात्स्पर्शनाद्वापि पूजनाच्चापि वन्दनात् ॥२६॥

अनन्तर पंचतरंगिनी के जल में नहा कर पर्वत पर चढे और गर्भागार के बीच में से अमरावती में उतर कर स्नान करके विभूति से शरीर के अंगों का लेप करे। विभूति से शरीर को सफेद करके, वस्त्र-हीन होकर नाचता हुआ, भयंकर पापों को नाश करने वाली पर्वतीय गुफा की ओर चढे। वहां शास्त्रोक्त विधि से भक्ति पूर्वक प्राचीन सुधा-लिंग को प्रणाम करने से मनुष्य करोडों जन्मों से भी उत्पन्न पापों से लिप्त नहीं होता है। अमरेश लिंग के दर्शन से, स्पर्शसे, अर्चना से अथवा प्रणाम से भी मनुष्य सब पापों से छूट जाता है।

अमरेशस्य लिंगस्य मुच्यते सर्वकिल्विषैः ।
ततो[5] ययान्महाग्रामे मामलाख्ये महेश्वरि ! ॥२७॥
महागणपतिं तत्र पूजयेद्बलिभिः प्रिये ।
विविधैर्गन्धधूपैश्च मोदकैश्च महेश्वरि ॥२८॥
पूपोपहारैः पुष्पैश्च पूजनीयो गणाधिपः ।
प्रसाद्य गणपं तत्र नानाबल्युपहारकैः ॥२९॥

---

*वायूजन ग पुस्तक पाठ। 1. वावजन। †यहां से ६ पंक्तियां क, ख, ग पुस्तक में अधिक पाठ। 2. पंचतरणी। 3. गर्भयात्रा। 4. ओम्ब-रावती। 5. ६ पंक्तियां क, ख पुस्तक में अधिक पाठ।

प्रायान्नवदले[1] गंगां यष्टिं तत्रार्पयेद्बुधः ।
षट् स्नानानि वितस्तायां प्रोक्तानि जगदम्बिके ! ॥३०॥
सप्तादश स्थलस्थानि स्नानान्यन्यानि सुन्दरि !
त्रयोविंशाभिधा यात्रा स्मृता ह्यामरनाथगा ॥३१॥
एवं कृत्वा नरो यात्रां पश्येल्लिंगं रसात्मकं ।
स याति भैरवं[2] क्षेत्रं यत्र नास्ति कृताकृतम् ॥३२॥

हे महेश्वरी ! फिर मामलक नामक पवित्र ग्राम में जाकर नाना प्रकार की बलियों से महागणपति की पूजा करे । हे महेश्वरी ! गणेश जी की अर्चना नाना प्रकार के तिलक, धूप, लडडू, पूडियां तथा फूल इत्यादि पदार्थों से करनी चाहिये । वहां बलि तथा उपहारों से गणेश को प्रसन्न करके नवदल में विद्यमान गंगा पर जाकर विद्वान मनुष्य को अपना दण्ड दान देना चाहिये । हे जगन्माता ! वितस्ता में छः स्नान तथा अन्य स्थानों पर विद्यमान कुण्डों में सतरह स्नान करने की विधि स्मृतियों में कही गई है । अमर नाथ की यात्रा में तेईस तीर्थों के दर्शन करने होते हैं अतः इस प्रकार सम्पूर्ण यात्रा करके ही रसलिंग का दर्शन करने से मनुष्य उस भैरव दशा को प्राप्त कर लेता है जिसमें पुण्य अथवा पाप की कोई सत्ता ही नहीं होती है ।

इति श्रीभृङ्गेश संहितायां दक्षिणपार्श्वविषयोपजाततीर्थसंग्रहे भैरव भैरवीसंवादे यात्रावर्णनं नाम प्रथमः परिच्छेदः ।

भैरवी :— इदानीं श्रोतुमिच्छामि तीर्थं खिल्यायनं परं ।
ग्रामे खिल्यायने पुण्ये तीर्थं नारायणाभिधम् ॥३३॥
यदभूद् भगवन्सर्वं तन्मे त्वं कृपया वद
भैरवः :— शृणु वक्ष्ये महादेवि ! तीर्थं खिल्यायनं परम् ॥३४॥
यच्छ्रुत्वा मुच्यते जन्तुर्महापातकसञ्चयात् ।
पुरा महर्षयः सिद्धा बालखिल्याभिधाः शिवे ! ॥३५॥

---

1. 'नवदल' यह स्थान वर्तमान त्राल ग्राम के समीप ही है । इस का परिचय आगे दिया जायेगा । 2. भैरव दशा का वर्णन हमारे शैवशास्त्रों में विस्तार से किया गया है संक्षेप में इससे शुद्ध प्रकाश विमर्शमयो परशिव दशा अभिप्रेत है ।

चेरुस्तपो दुश्चरन्ते नियमेनोर्ध्वरेतसः ।
निराहारा यतात्मानः पदाङ्गुष्ठाग्रसंस्थिताः ॥३६॥
समाधिलीना ह्यभवन् सहस्रं परिवत्सरान् ।
विष्णुध्यानपरासक्ताः शान्तात्मानो महौजसः ॥३७॥
चिरेण भगवान्विष्णुर्दर्शनमीयिवान् प्रभुः ।
समाधिं मुक्त्वा दृष्ट्वा तं भगवन्तं सनातनम् ॥३८॥

श्रीभृङ्गेशसंहिता में विद्यमान, दक्षिण पार्श्व देश में स्थित, तीर्थों के संग्रह प्रकरण में वर्णित, भैरव तथा भैरवी के वार्तालाप में यात्रा वर्णन नाम वाला पहला परिच्छेद समाप्त हुआ।

भैरवी :—हे भगवान ! अब मैं खिल्यायन तीर्थ के विषय में सुनना चाहती हूँ। पवित्र खिल्यायन ग्राम में नारायण तीर्थ के निर्माण के समय जो कुछ भी हुआ था कृपा करके वह सारा कहिये।

भैरव :—अरी महादेवी ! सुनो अब मैं पवित्र खिल्यायन तीर्थ का वर्णन करता हूँ जिस को सुनकर मनुष्य घोर पापों के समूह से छुटकारा पा-लेता है। हे शिवे ! प्राचीन समय में बालखिल्य नाम वाले सिद्ध महर्षि ऊर्ध्वरेता बन कर कठिन तप करते थे। वह अत्यन्त तेजस्वी लोग हजारों वर्षों तक आहार के बिना, इन्द्रियों को जीतकर, पैर के अंगूठे के अग्र-भाग पर खडे होकर, तथा समाधि लगाये हुए शान्त आत्मा से विष्णु के ध्यान में लगे हुए थे। चिरकाल के अनन्तर भगवान विष्णु ने उन्हें दर्शन दिया। सनातन भगवान को देखते ही वह ऋषि लोग समाधि छोड सहसा उठ उठ कर दण्डवत प्रणाम करने लगे।

उत्थायोत्थाय सहसा प्रणम्य दण्डवत् स्थिताः ।
नीलजीमूतसंकाशं प्रफुल्लजलजेक्षणम् ॥३९॥
शंखचक्रगदापद्मपाणि पापहरं हरिं ।
गरुडस्थं परं विष्णुं, गिरा परमयैडयन् ॥४०॥
ऋषयः :— "महाविष्णुं प्रभविष्णुं पुराणमादिमृषिं शिपिविष्टं वरिष्ठम् ।
गरीयांसं भारसहं वरिष्टं प्रपद्येम शरणं त्वा गरिष्ठम् ॥४१॥

वेदात्मकं वेदविदं पुराणं वरं वरेण्यं वरदं त्वां शरण्यम् ।
हिरण्यगर्भमादिदेवादिदेवं हिरण्यबाहुं शरणं त्वां प्रपद्ये ॥४२॥
त्रिलोकनाथं त्रिलोकपालेशमीशं लोकाधारं लोकवन्द्यं महेशं ।
लोकेश्वरं विश्वरूपं पुराणं लोकात्मकं त्वां शरणं प्रपद्ये ॥४३॥
वितत्य मायाजवनीमुग्ररूपां क्षणं बालं तरुणं वै क्षणं त्वां ।
क्षणं पुमांस्त्रीरूपं क्षणं वा महानटं शरणमुपैमि दिव्यम् ॥४४॥
प्रसार्य जालं रागद्वेषादितन्तुं धर्तुं मनः पक्षिणं प्राणमध्ये ।
दशग्राहं परिगृह्णाति सद्यो महानिषादं शरणं त्वां प्रपद्ये ॥४५॥
अनाद्यन्तं सवितारमजेशं पुरातनं नूतनं जायमानम् ।
वेदान्तवेद्यं सांख्ययोगेन योग्यं भूयो भूयः शरणं त्वां प्रपन्नाः" ॥४६॥

वह नीले बादल के समान, विकसित कमल जैसी आंखों वाले, शङ्ख, चक्र, गदा, पद्मधारी, पाप हारी तथा गरुड़ पर स्थित विष्णु को देखकर पवित्र वाणियों से स्तुति करने लगे।

ऋषि :— "हे भगवान्! हम, सर्वशक्तिमान, सनातन, आदिपुरुष, शक्तिवृन्द के आधार बने हुए, पूजनीय, गौरवशील, जगत का भार धारण करने वाले, उच्च तथा आदरणीय आपकी शरण में आये हैं।

वेद स्वरूप, वेदों के ज्ञाता, प्राचीन, पवित्र, अनुतर, वर देने वाले, शरण देने वाले, हिरण्यगर्भ, देवताओं के भी आदिदेव तथा ऋतबाहु आप की शरण में आये हैं। तीनों लोकों के स्वामी, लोकपाल, ईश्वर, लोक के आधार, लोकों से नमस्करणीय, महेश, लोकेश्वर, विश्वरूप, पुराण तथा लोकमय आप की शरण में आये हैं।

हे भगवन्! आप एक महानट की भान्ति कठिन माया की जवनिका फैलाकर क्षणमात्र में ही बालक, युवा, पुरुष तथा स्त्रीरूप बन जाते हैं अतः हम आपके ऐसे दिव्यरूप की शरण में आये हैं। हे भगवन्! आप एक भील के समान राग द्वेष इत्यादि तारों वाले जाल को फैलाकर प्राणरूपी पक्षी को फंसाने के लिए दस इन्द्रियों की रस्सी पकड़े हुए हो अतः हम आप की शरण में आये हैं। हे भगवन्! हम बारबार अनादि, अनन्त, सृष्टिकर्त्ता, प्रकृति के नियामक, प्राचीन अथवा नवीनरूप

से प्रकट होने वाले, वेदान्त से ज्ञेय तथा सांख्य योग द्वारा जानने के योग्य आपकी शरण में आये हैं।"

इति स्तुत्वा महेशानं महाविष्णुं महेश्वरं।
प्रणम्य पतिता भूमौ पुनरुत्थापिताः प्रिये ! ॥४७॥
उवाच तांस्तदा विष्णुर्मेघगम्भीरया गिरा।
तपसानेन तुष्टोऽस्मि वरयध्वं वरं पुनः ॥४८॥
ददामि दुर्लभं विप्रा देवासुरसुदुर्लभम्।
श्रुत्वा तु वचनं तस्य विष्णोरमित तेजसः ॥४९॥
प्रत्यूचुस्तं[1] महादेवं बालखिल्या महर्षयः।
त्वद्दर्शनात्परो कोऽन्यो वरः श्रेष्ठो महेश्वर ! ॥५०॥
तथापि वरदाद्देवात् वृणीमस्तीर्थमुत्तमम्।
यत्र वासान्महाविष्णो ! सिद्धिं प्राप्नुम उत्तमाम् ॥५१॥
श्रुत्वा तेषां वचः सौम्यमानन्दाश्रुपरिप्लुतः।
दृष्टिं पदोः समाधाय गङ्गां समुदचालयत् ॥५२॥
पावयश्चाश्रमं तेषां मुनीनां भावितात्मनाम्।
स्वयं तस्थौ च तत्रैव ग्रामो खिल्याभिधोऽभवत् ॥५३॥
आभूतसंप्लवं[2] तावत् इदं परमपावनं।
बालखिल्याभिधं तीर्थं भविष्यति न संशयः ॥५४॥

हे प्रिये ! इस प्रकार वह लोग महेश्वर विष्णु की स्तुति करके प्रणाम करते हुए पृथ्वी पर गिर गये और भगवान ने उन्हें उठाया। अनन्तर भगवान मेघ के समान गम्भीर वाणी द्वारा उनसे कहने लगा। "मैं तुम्हारी तपस्या से प्रसन्न हो गया हूँ तुम कोई वर मांगो। यद्यपि वह वर देवों तथा राक्षसों से भी दुष्प्राप्य हो मैं तुम्हें अवश्य दूंगा। अत्यन्त तेजस्वी विष्णु के उन वचनों को सुनकर उन बालखिल्य नाम वाले महर्षियों ने उत्तर दिया, हे ईश्वर ! आपके दर्शन से बढ़कर और कौनसा वर हो सकता है तथापि वरद होने के कारण हम आपसे एक उत्तम तीर्थ की

1. क, ख, ग पु० पाठ। 2. पांच पंक्तियां ख, ग, घ, पु० पाठ।

याचना करते हैं, जहां पर निवास करने से हमें उत्तम सिद्धि प्राप्त होगी। उन सुन्दर वचनों को सुनकर आनन्द से आंसू भर कर भगवान ने अपने चरणों पर दृष्टि डाली और गङ्गा को प्रवाहित किया। तथा साथ ही उन आत्मज्ञानी मुनियों के आश्रम को पवित्र करने के लिए उसी खिल्यायन ग्राम में स्वयं भी निवास किया जिस से यह सारा ग्राम ही खिल्य नामक बन गया। यह परम पवित्र तथा विघ्नों से रहित स्थान निस्संदेह बाल खिल्य नामक तीर्थ बन जायेगा।

इत्युक्त्वा तु तदा विष्णुर्गतोऽन्तर्ध्यानमच्युतः।
बालखिल्या यतश्चेरुस्तपः परमदारुणम् ॥५५॥
ततस्तु प्रथितो ग्रामो बालखिल्याभिधः परः।
नारायणपदोद्भूतं क्षेत्रं यदभवत्किल ॥५६॥
ततश्च प्रथितं क्षेत्रं तीर्थं नारायणाभिधम्।
महापातकयुक्तोवा युक्तोवा ह्युपपातकैः ॥५७॥
सद्यः प्रमुच्यते स्नानात्क्षेत्रे नारायणाभिधे।
नारायणाभिधे क्षेत्रे स्नातव्यमविशङ्कया ॥५८॥
घोरात्कलिमलादेवि! भीरुणा पुरुषेण ह।
आजन्म यदि देवेशि! पीयते मदिरा मुदा ॥५९॥
माशमात्रं जलं तत्र पीत्वा मुच्येदसंशयम्।
अभक्ष्यभक्षणादेवि तथापेयस्य पानतः ॥६०॥
खिल्यायने प्रमुच्यन्ते जलपानान्न संशयः।
नारी वा पुरुषो वापि ग्रामे खिल्यायने परे ॥६१॥
नारायणाभिधे क्षेत्रे स्नात्वा मुच्येदसंशयम्।
मातृस्वसृपितृस्वसृभ्रातृ जायाभिकामकः ॥
स्नात्वा दत्वाच विधिवन्मुच्यते वर्षतः प्रिये ॥६२॥

भगवान विष्णु यह बात कह कर उसी समय अन्तर्ध्यान हो गये। जिस कारण बालखिल्यों ने इस स्थान पर घोर तपस्या की है अतः यह ग्राम ही बालखिल्य नामक बन गया। जो क्षेत्र नारायण के चरणों से उत्पन्न हुआ है, वह भी तो नारायण नामक तीर्थ से प्रसिद्ध हो गया। घोर

अथवा साधारण पापों से युक्त मनुष्य भी नारायण क्षेत्र में स्नान करने से छूट जाता है। घोर कलियुग की कालिमा से डरने वाले मनुष्य को नारायणक्षेत्र में शंका रहित होकर स्नान करना चाहिये। हे देवेशि! यदि जन्म भर भी मदिरा का सेवन किया जाये तो वहां माशा भर पानी पीने से भी छुटकारा मिल जाता है। हे देवी! इस में भी कोई संशय नहीं कि खिल्यायन में जल पान करने से, अभक्ष्य भक्षण करने अथवा अपेय पान के पाप से भी मुक्ति मिल जाती है। कोई भी व्यक्ति चाहे वह स्त्री हो या पुरुष हो, उत्कृष्ट खिल्यायन ग्राम में विद्यमान नारायण नामक तीर्थ में स्नान करने से निस्संदेह मुक्ति प्राप्त कर लेता है। हे प्रिये! माता की या पिता की बहन, अथवा भाई की स्त्री की कामना करने वाला मनुष्य भी वहां विधिपूर्वक स्नान करने से अथवा दान देने से वर्ष भर में ही छूट जाता है।

भ्रूणहा ब्रह्महा वापि वृतीचारी तथैव च।
वृषलीपतिः श्वपाकोवा पुक्कसश्चापि सुन्दरि!॥६३॥
रजस्वलाभिगामी च सूतकाकामुक्तोऽपि वा।
गोघातकः पितृहा च मातृहा सुरसुन्दरि!॥६४॥
गरदो ह्याग्निदश्चैव शास्त्रपाणिर्वनापहा।
स्त्रीघाती बालघातीच मुच्येत्षण्मासतः प्रिये!॥६५॥
पुण्ये खिल्यायने ग्रामे क्षेत्रे विष्णोरनुत्तमे।
स्नात्वा जन्मभवैः पापैः मुच्येद्देवि! न संशयः॥६६॥
प्रायश्चित्तविहीनोऽपि यःकश्चिन्म्रियते शिवे!।
पुण्ये खिल्यायने ग्रामे विष्णुक्षेत्रे परे शिवे!॥६७॥
याति विष्णोः परं स्थानं यत्र गत्वा न शोचते।
स्नात्वा पीत्वा च विधिवद्विष्णोः क्षेत्रे ह्यनुत्तमे॥६८॥
मुच्यते पातकैर्घोरैः कोटिजन्मसमुद्भवैः।
खिल्यायन समं तीर्थं न भूतं न भविष्यति॥६९॥
खिल्यायन महातीर्थे दुष्करो दानसङ्ग्रहः।
तपः सुदुष्करं देवि! कार्यं तत्रैव सुन्दरि!॥७०॥

खिल्यायने पुष्कलञ्च स्नानपानमपीश्वरि ।
आयुष्यञ्च यशस्यञ्च पुण्यं पापापनोदनम् ॥७१॥

हे सुन्दरी ! गर्भ का घात करने वाला, ब्राह्मण को मारनेवाला, कपट सन्यासी, शूद्राणीका पति, श्वपाक अथवा चन्डाल । हे सुन्दरि ! रजस्वला स्त्री के साथ संग करने वाला अथवा प्रसूता की कामना करने वाला, गोघाती, पितृघाती तथा मातृघाती । हे प्यारी ! विष देने वाला, आग लगाने वाला, शस्त्र हाथ में लेकर धन लूटने वाला, स्त्रीघातक अथवा बच्चे को मारने वाला पुरुष भी छः महीनों में मुक्ति प्राप्त कर लेता है । हे देवी ! पवित्र खिल्यायन ग्राम में विद्यमान विष्णु के उत्कृष्टतम क्षेत्र में स्नान करने से मनुष्य जन्म भर के पापों से निस्संदेह छूट जाता है । हे कल्याणवाली ! यदि कोई मनुष्य प्रायश्चित न करने पर भी पवित्र खिल्यायन ग्राम में विद्यमान परम पवित्र विष्णु के क्षेत्र में केवल प्राणत्याग ही करे वह विष्णु के परमपद को प्राप्त करके दुखों से मुक्ति प्राप्त कर लेता है । विष्णु के परम-पावन क्षेत्र में शास्त्रोक्त विधि द्वारा स्नान करने से अथवा जल पान करने से करोडों जन्मों से उत्पन्न भयानक पापों से मुक्त होता है क्योंकि खिल्यायन के समान तीर्थ न भूतकाल में था और न भविष्य में बन ही सकेगा । हे देवि ! खिल्यायन नामक परम तीर्थ पर दान देने का भाग्य होना ही कठिन है अतः हे सुन्दरी ! उसी स्थान पर जाकर कठिन तपस्या करनी चाहिये । हे ईश्वरी ! खिल्यायन तीर्थ में जी भर स्नान करना अथवा जल पान करना भी आयु को बढाने वाला, यश को देने वाला, पुण्य को देने वाला तथा पापों को नाश करने वाला होता है ।

खिल्यायने च कथितं तीर्थं नारायणभिधं ।
दर्शनात्स्पर्शनाच्चैव मुच्यते नात्र संशयः ॥७२॥

पुण्ये खिल्यायने ग्रामे विष्णोः क्षेत्रे ह्यनुत्तमे ।
नरो मुक्तिमवाप्नोति स्नानदानजपार्चनैः ॥७३॥

एतद्रहस्यं परमं ग्रामे खिल्यायने परे ।
विष्णोस्तीर्थं शुभं गुह्यं कलिकल्मषनाशनम् ॥७४॥

अप्रमेयगुणं चैतत्तव स्नेहात्प्रकाशितं ।
इति खिल्यायने ग्रामे विष्णोः क्षेत्रे परे शिवे ॥७५॥
दर्शनादिं कुरु देवि ! क्षेत्रे नारायणाभिधे ।
इत्येतत्पटलं गुह्यं महापातकनाशनं ॥
श्रुत्वा पठित्वा मुच्येत महापातककोटिभिः ॥७६॥

इति द्वितीयः परिच्छेदः ॥

भैरवी :— श्रुत्वा[1] खेलन माहात्म्यं भवन्मुखविनिस्सृतं ।
हरेः पुण्यस्य तीर्थस्य निवृत्तास्मि भवाम्बुधेः ॥७७॥
अधुना श्रोतुमिच्छामि पुण्ये मामलके शुभे ।
क्षेत्रं मामलकं नाम महापातक नाशनम् ॥७८॥

खिल्यायन ग्राम में नारायण नामक तीर्थ कहा गया है इस में कोई संशय नहीं कि उसके दर्शन से अथवा स्पर्श मात्र से ही मनुष्य मुक्त होता है। पवित्र खिल्यायन ग्राम में विद्यमान विष्णु के उत्तम क्षेत्र में स्नान, दान, जप तथा पूजा से मनुष्य मुक्ति को प्राप्त कर लेता है। उत्तम खिल्यायन ग्राम में यह एक अत्यन्त रहस्य की बात है कि यह विष्णु का तीर्थ अत्यन्त गुणों से पूर्ण है जिस को कि मैंने केवल तुम्हारे स्नेह से ही प्रकाशित किया है। हे देवी ! अतः तुम्हें भी खिल्यायन ग्राम में विद्यमान विष्णु के परम उत्कृष्ट नारायण नामक तीर्थ का दर्शन इत्यादि करना चाहिये। इस प्रकार से इस गोपनीय तथा बडे से बडे भी पापों का नाश करने वाले पटल का श्रवण अथवा अध्ययन करने से मनुष्य करोडों महापापों से भी मुक्त होता है।

द्वितीय परिच्छेद समाप्त ।

भैरवी :—आपके मुख से निकले हुए, खेलन ग्राम के अथवा नारायण के पवित्र तीर्थ का माहात्म्य सुन कर मैं भवसागर के पार हो गई हूँ। अब मैं पवित्र तथा सुन्दर मामलक ग्राम में विद्यमान मामलक तीर्थ की वर्णना सुनना चाहती हूँ जो कि बडे बडे पापों को नाश करने वाली है।

---

1. दो पंक्तियां ख, घ पु० अधिक पाठ।

कथं मामलके देव महागणपतेः स्थलं ।
यद्यस्म्यहमनुग्राह्या प्रिया ते वा तदा वद ॥७६॥

भैरव :— शृणु देवि ! प्रवक्ष्यामि स्थानं मामलकं शुभं ।
यस्य दर्शनमात्रेण नश्यन्ते विघ्नराशयः ॥८०॥
पुरा भक्तस्य कस्यापि नाम्नासावभूदघापहा* ।
प्रीतोऽहं तपसा तेन तदर्थञ्च कृतं मया ॥८१॥
स्थानं स्थूलवाटिकायां सर्वविघ्ननिवारणं ।
स्थूलवाटान्महादेवि प्राचलत्स महेश्वरः ॥८२॥
संस्थाप्य गणपं देवि ! द्वास्थं कक्ष्याद्वये शिवे ।
गतः खिलनकादूर्ध्वं दण्डकस्य मुनेःवनम् ॥८३॥
तत्र क्षणञ्च विश्रम्य देवास्तत्रागमन्मुदा ।
दृष्ट्वा देवान्समायातान्मामेति प्रवदन्मुहुः ॥८४॥
देवा मागच्छतात्रैव प्राक्रोशच्च पुनः पुनः ।
श्रुत्वा क्रोशन्तमीशानं देवो गणपतिस्त्वरन् ॥८५॥
स्वयम्भूः सम्भ्रमयुतः पातालादुत्थितस्तदा ।
मामेति प्रवदन्देवान् प्रगृह्य परशुं स्वयम् ॥८६॥
मामेति प्रवदन्देवो महागणपतिस्तदा ।
सर्वे देवास्तु तच्छब्दे लीनाभूवन्महेश्वरि ! ॥८७॥

हे देव ! यदि मैं आपकी दया का पात्र अथवा आपकी प्रियतमा हूँ तो मुझे कहो कि मामलकग्राम में महागणपति का स्थान किस प्रकार बन गया।

भैरव :—हे देवि ! सुनो मैं तुम्हें सुन्दर मामलक स्थान के विषय में कहता हूँ जिसके केवल दर्शन करने से ही विघ्नों के समूह नष्ट होते हैं। पूर्वकाल में यह पापों को हरण करने वाला स्थान किसी भक्त के नाम पर बन गया क्योंकि मैं उसकी तपस्या से प्रसन्न हुआ था और मैंने उसके निवास के लिये स्थूलवाट में सब विघ्नों को निवारण करने वाला स्थान बनाया था। हे देवि ! अनन्तर वहीं मेरा महेश्वर रूप श्रीमहागणपतिको दो कक्ष्याओं के द्वारपाल पद

*इस पाद में छन्द का भङ्ग होता है परन्तु चारों मूल पुस्तकों में ऐसा ही पाठ होने के कारण हम इसमें कोई भी परिवर्तन न कर सके।

पर बिठा कर स्थूलवाट से आगे चल दिया। खिलनक से ऊपर जाकर वह दण्डक मुनि के वन में क्षणमात्र विश्राम के लिये बैठ गया और सारे देवता हर्ष भरे मन से वहीं पर आगये। आये हुए देवताओं को देखकर वह बार बार 'मा मा' (मत मत) इस तरह कहने लगा और बार बार चिल्लाने भी लगा कि अरे देवता लोगो! यहां मत आजावो। महेश्वर की चीख पुकार सुनते ही स्वयम्भू श्रीमहागणपतिजी अत्यन्त शीघ्रतापूर्वक पाताल से ऊपर उठ आया और स्वयं कुल्हाडा हाथ में लेकर देवताओं से 'मा मा' इस प्रकार कहने लगा। उस समय वह महागणपति देवताओं से 'मा मा' यह बोला और हे महेश्वरी! वह सारे देवता लोग उसी शब्द में लीन हो गये।

यतः प्रलीना देवौघा ईश्वरे सच्चिदात्मनि।
ततः स कथितो ग्रामो मामलाख्यो महेश्वरि! ॥८८॥
दृष्ट्वा गणपतिं त्रस्तं पातालादुत्थितं प्रिये।
तदा प्रोवाच तं देवं गणेशं स शिवः स्वयम् ॥८९॥
यस्मान्मामेति शब्दं त्वं कृतवानतिदारुणम्।
तस्मादत्र चिरं तिष्ठ विघ्नसङ्घान्प्रणाशयन् ॥९०॥
यः कश्चिन्मानवो लोके ह्यत्र त्वां पूजयिष्यति।
सर्वान्विघ्नान्विनिर्जित्य सिद्धिं स प्राप्स्यति पराम् ॥९१॥
सर्वान्कामानवाप्नोति पशुं पुत्रं धनं तथा।
मोक्षञ्च प्राप्नुयान्नित्यमर्चन्गणपतिं सदा ॥९२॥
पुत्र[1]कामो लभेत्पुत्रं धनकामो लभेद्धनम्।
विद्याकामो लभेद्विद्यां स्वर्गार्थी स्वर्गमाप्नुयात् ॥९३॥
मोक्षकामो लभेन्मोक्षं सत्यं सत्यं वरानने!
वर्षे वर्षे तु यः कश्चिन्माधवे मासि नित्यश. ।९४।
भूते* शुक्ले ह्युपैष्येकां रजनीं मूर्तिसन्निधौ।
स[2]सर्वां कामनां प्राप्य मृतो मोक्षमवाप्नुयात् ॥९५॥

जिस कारण इस स्थान पर देवता लोग सत् चित् स्वरूप परब्रह्म

1. ३ पंक्तियां क, ख, ग, पु० अधिक पाठ। *मूल पुस्तक का पाठ ऐसा ही है।
2. १ पंक्ति क, ख, ग, पु० अधिक पाठ।

में लीन हुए इसलिये हे महेश्वरी ! इस ग्राम का 'मामल' यह नाम पड गया। हे प्रिये ! अनन्तर पाताल से उठे हुए त्रस्त गणपति को देखकर वह शिव स्वयं उसे कहने लगा। (हे गणेश) जिस कारण तुमने यहां पर अत्यन्त भयावह 'मा मा' शब्द किया अतः तुम यहीं पर ठहर कर सर्वदा विघ्नों का नाश करते रहो। जो कोई भी संसार का मानव यहां पर तुम्हारी पूजा करेगा वह सब विघ्नों को जीत कर उत्कृष्ट सिद्धि को प्राप्त कर लेगा। यहां पर नित्य महागणपति की अर्चना करने वाला मनुष्य सब कामनाओं, पशुओं, पुत्रों धन तथा मोक्ष को भी प्राप्त कर सकता है। हे सुन्दर मुखवाली ! मैं तुमसे सत्य कहता हूँ कि यहां पर पुत्र की इच्छा वाला पुत्र को, धन की इच्छा वाला धन को, विद्या की इच्छा वाला विद्या को, स्वर्ग की इच्छा वाला स्वर्ग को तथा मोक्ष की इच्छा वाला मोक्ष को प्राप्त कर लेता है। जो[1] कोई भी मनुष्य प्रति वर्ष वैशाख मास की शुक्लपक्ष चतुर्दशी के दिन मूर्ति के सामने रात भर उपवास कर लेता है वह इस संसार में सब कामनाओं को प्राप्त कर, मरने के अनन्तर मुक्ति को पा लेता है।

विनायकचतुर्दश्यां पूजयेद्यो गणेश्वरम् ।
मामेश्वर समीपे तु ह्यनन्तं पुण्यमाप्नुयात् ॥९६॥
त्वां पूजयित्वा यो देव ! मामेशं पूजयेन्नरः ।
स पुण्यं फलमाप्नोति न पुनः स्तन्यपो भवेत् ॥९७॥
इति दत्वा वरान्देवो गणेशस्य स्वयं हरः ।
पुण्ये वै दण्डकारण्ये लीनो मामेश्वराख्यया ॥९८॥
दृष्ट्वा मामेश्वरं लिङ्गं पुण्ये मामालके नरः ।
पूजयित्वा गणपतिमश्वमेधमवाप्नुयात् ॥९९॥
स्नात्वा मामेश्वरे कुण्डे दृष्ट्वा मामालकं प्रभुं ।
नरो न लिप्यते पापैः पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥१००॥

1. यह अर्थ काश्मीर में प्रचलित प्रथा के आधार पर लगाया गया। यहां पर आज कल भी वैशाख मास की शुक्ल चतुर्दशी के दिन बडा उत्सव मनाया जाता है और इस दिन को 'गण चोदह' अर्थात गणेश चतुर्दशी कहते हैं।

मामेश्वर[1] समीपे तु दृष्ट्वा गणपतिं शिवे ! ।
विधिवत्पूजयित्वा तं सर्वां सिद्धिमवाप्नुयात् ॥१०१॥
विघ्नेशञ्च समभ्यर्च्य पुण्ये मामालके पुमान् ।
विघ्नेशञ्च पूजयन्तं पुण्ये मामालके नरं ॥१०२॥
न विघ्ना न ग्रहाश्चैव नेतयो जगदम्बिके ! ।
पराभवन्ति तं नेह परत्र च महेश्वरि ! ॥१०३॥
स्वयम्भुवं गणपतिं मामलेश्वरसन्निधौ ।
यः पूजयेन्नरो भक्त्या ज्योतिष्टोममवाप्नुयात् ॥१०४॥
विनायकञ्च मामेशं दृष्ट्वा प्राप्नोति पुष्कलं ।
फलञ्च सोमयागस्य नरो नियमसंयुतः ॥१०५॥

जो मनुष्य गणेशचतुर्दशी के दिन मामेश्वर के समीप गणेश की अर्चना करे वह अनन्त पुण्य को पाता है। हे देव ! जो तुम्हारी पूजा करके मामेश्वर की भी पूजा करता है वह पुण्य फल पा लेता है और उसे कभी भी फिर शिशु नहीं बनना पडता है। इस प्रकार वह भगवान हर, गणेश जी को स्वयं वर देकर पवित्र दण्डकवन में लीन हुआ और इस स्थान का नाम मामेश्वर पड गया। मनुष्य पवित्र मामलक ग्राम में मामेश्वर लिङ्ग का दर्शन करके गणपति की अर्चना करने से अश्वमेध का फल पा लेता है। मामेश्वर के कुण्ड में स्नान करके मामालक प्रभु का दर्शन करने से मनुष्य पापों से उसी प्रकार लिप्त नहीं होता है जिस प्रकार कमल का पता जल से लिप्त नहीं होता है। हे शिवे ! मामेश्वर के समीप गणपति का दर्शन करके शास्त्रोक्त विधि से विघ्नेश की अर्चना करने से समग्र सिद्धियां प्राप्त होती हैं। हे जगन्माता महेश्वरि ! पवित्र मामालक ग्राम में विद्यमान विघ्नराज गणेश की अर्चना करने वाले मनुष्य को बडे २ विघ्न, बुरे ग्रह, और ईतियां[2] न इस लोक में और न परलोक में कुछ बिगाड सकती हैं। मामेश्वर के समीप स्वयम्भू गणपति को पूजा करने वाला मनुष्य ज्योतिष्टोम यज्ञ का फल प्राप्त कर लेता है। नियम पूर्वक

1. ५ पंक्तियां क, ख, घ, पु० अधिक पाठ। 2. अतिवृष्टि अनावृष्टि इत्यादि ६ प्रकार की ईतियां होती हैं।

जितेन्द्रिय होकर मामालक के अधिष्ठातृ देवता विघ्नराज का दर्शन करने वाले मनुष्य को सोमयाग का समग्र फल प्राप्त होता है।

अकामो[1] वा सकामो वा नरो नियतमानसः ।
मामेशं विघ्नराजेशं दृष्ट्वा मुच्येत बन्धनात् ॥१०६॥
दृष्ट्वा विघ्नेश्वरं देवि ! महापातकनाशनं।
इत्येष पटलो गुह्यो मया तेऽद्य प्रकाशितः ॥१०७॥
श्रुतश्च पठितश्चापि विघ्नसङ्घात्प्रमुच्यते ।

इति तृतीयः परिच्छेदः ॥

भैरवी :— श्रुत्वा गणपतेः देव महिमानमनुत्तमं ॥१०८॥
मामेश्वरस्यापि तथा प्रीतास्मि जगदीश्वर !।
इदानीं श्रोतुमिच्छामि नदीं लम्बोदरीं तथा ॥१०९॥
अनुग्राह्या प्रिया तेऽस्मि तदा मे कृपया वद।
भैरवः :— एकदा संस्थितस्यापि कैलासे परमेशितुः ॥११०॥
द्वारस्थोऽभूद्देवदेवेशि ! स्वयं गणपतिस्तदा ।
गणेशं कथयामास स्वयं स भगवान्हरः ॥१११॥
आगच्छेन्मा कश्चिदत्र देवानपि निषेधय।
श्रुत्वा वाक्यं महेशस्य महागणपतिस्तदा ॥११२॥
निषेधन्नन्दिना सार्धं शासनं पालयन्प्रभोः ।
देव्याः सह महादेवः क्रीडालापपरोऽभवत् ॥
तयोरेवं निवसतोः कैलासे शुभमन्दिरे ॥११३॥

एकाग्र मन वाला मनुष्य सकाम भाव से अथवा निष्काम भाव से मामेश विघ्नराज का दर्शन करने से बन्धन से छूट जाता है क्योंकि विघ्नराज का दर्शन बडे २ पापों का नाश करने वाला होता है। हे देवि ! यह रहस्यपूर्ण पटल मैंने आज तुम्हारे सामने प्रकट किया, इसके सुनने से अथवा पढ़ने से मनुष्य विघ्नों के से समूह से छूट जाता है।

तृतीय परिच्छेद समाप्त।

---

1. २ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ।

भैरवी :– हे जगत के ईश्वर महागणपति तथा मामेश्वर के अनुपम माहात्म्य को सुन कर मैं अत्यन्त प्रसन्न हो गई हूँ। अतः अब मैं लम्बोदरी नदी के विषय में सुनना चाहती हूँ। यदि मैं आपके अनुग्रह का पात्र अथवा आपकी प्रियतमा हूँ तो मुझे कृपा करके कहिये।

भैरव :—हे देवेशि! एक दिन परमेश्वर शिव कैलास पर बैठे थे और स्वयं गणपति जी द्वारपाल पद पर नियुक्त थे। उसी समय भगवान शंकर ने गणेश जी से कहा कि यहां कोई न आजाये तुम्हें देवताओं को भी रोकना चाहिये। महेश्वर की आज्ञा सुन कर गणपति जी नन्दी के साथ साथ स्वामी की आज्ञा पालन करता हुआ हरेक को वहां आने से रोकने लगा। महादेव भगवती के साथ वर्तालाप करने में लग गये। इस प्रकार से जब वह दोनों कैलास पर एक अच्छे घर में रहने लगे :—

एतस्मिन्नन्तरे देवि! शक्रो देवगणैः सह।
त्रिपुरार्दितो ह्याजगाम द्रष्टुकामो महेश्वरम् ॥११४॥
स्वयं गणपतिस्तत्र न्यषेधत्सुरपं तदा।
शक्रः क्रोधसमाविष्टो वज्राघातं समादधे ॥११५॥
हूङ्कारेण गणेशोऽपि बाहुमस्तम्भयद्धरेः।
स्वबाहुं स्तम्भितं दृष्ट्वा शक्रः गणपतिं तदा ॥११६॥
तुष्टाव वाग्भिरर्थ्याभिर्दण्डवत्प्रणिपत्य सः।
इन्द्रः :— "अप्रमेय गुणं नित्यं गणेशं सुरपूजितं ॥११७॥
वेदान्त[1] वेद्यं सर्वज्ञं पूजितञ्च सुरेश्वरैः।
ओंकारं[2] परमं ब्रह्म ह्यक्षरं शिवसन्निभं ॥११८॥
पार्वती प्रिय पुत्रञ्च पूजयामि गणेश्वरम्।
देवा[3]नामादिकर्तारमादिमध्यान्तवर्जितं ॥११९॥
चिदचित्पदगम्भीरं प्रणमामि विनायकम्।
वेदान्तैरुरवच्छिन्नमागमैरपि दुर्गमं ॥१२०॥

---

1. १ पंक्ति क, ख, घ पु० अधिक पाठ। 2. २ पंक्तियां क, घ पु० अधिक पाठ। 3. ६ पंक्तियां ख, ग, पु० अधिक पाठ।

सूक्ष्मं शान्तं बृहत्स्थूलं प्रणमामि गणेश्वरम् ।
शान्तं चिदद्वयं देवं विमर्शोद्भवरूपिणं ॥१२१॥
तत्त्वसारं महातत्वं प्रणमामि गणेश्वरं ।
ब्रह्माद्वयानवच्छेद्यं शिवाद्वयविबोधितं ॥१२२॥
स्वप्रकाशं परात्मानं प्रपद्ये तं विनायकम् ।
वैरिविघ्नप्रदं नित्यं भक्तानां सिद्धिदायकं ॥
शिवसूनुं परानन्दं तं नमामि विनायकम् ॥१२३॥

हे देवि! इतने में ही त्रिपुरासुर से सताया हुआ इन्द्र देवताओं के साथ भगवान शंकर के दर्शन के लिये वहां आया। वहां गणेश ने उसे अन्दर जाने से रोका जिस पर कि इन्द्र ने क्रुद्ध होकर हाथ में वज्र उठाया। गणेश ने भी हुङ्कारमात्र से ही इन्द्र की भुजा का स्तम्भन किया। अनन्तर इन्द्र ने अपनी भुजा का स्तम्भन देख कर गणेश जी का दण्डवत प्रणाम किया और सुन्दर वाणी से उसकी स्तुति भी की।

इन्द्र :—अनन्त गुणों से पूर्ण, नित्य तथा देवों से भी पूजित गणेश, वेदान्त से ज्ञेय, सर्वज्ञ, देवों से अर्चित, ओंकाररूप, परब्रह्म, परम अक्षर, पर शिव के समान, पार्वती के प्रिय पुत्र गणेश जी की मैं अर्चना करता हूँ। देवों के आदिस्रष्टा, आदि-मध्य तथा अन्त से हीन, चित् तथा अचित् स्वरूप होने से अत्यन्त गम्भीर, गणेश को प्रणाम करता हूँ। वेदान्तों से अवर्णनीय, आगमों से भी अज्ञेय, सूक्ष्म, शान्त, बडे तथा मोटे गणेश को प्रणाम करता हूँ। शान्त, चिन्मय, द्वैतहीन, तथा विमर्शरूप, ३६ तत्वों के मूलभूत परतत्वरूप गणेश जी को प्रणाम करता हूँ। अद्वैत ब्रह्म रूप होने से अनवच्छेद्य तथा परशिव के साथ अभेद भावना से ज्ञेय, स्व-प्रकाश तथा परस्वरूप गणेश को प्रणाम करता हूँ। नित्य वैरियों को विघ्न डालने वाले, भक्तों को सिद्धि देने वाले उस परम आनन्द स्वरूप शिव के पुत्र गणेश को नमस्कार करता हूँ।

मोदकाहार परमं साक्षमालाकरं परं ।
त्रिनेत्रं गणवक्त्रञ्च तं प्रपद्ये महेश्वरं ॥१२४॥

खदन्तं परशुं चैव धारयन्तं भुजद्वये ।
रक्तवस्त्राम्बरधरं रक्तमालाधरं तथा ॥१२५॥
विघ्नराशीन्विकिरन्तं कराक्षेपैर्मुहुर्मुहुः ।
अनन्तं परमं तत्वं सारात्सारतरं परम् ॥१२६॥
वेदागमानवच्छेद्यं प्रपद्ये गणनायकम् ।
अप्रमेयगुणायापि त्र्यक्षाय. वरवर्णिने ॥१२७॥
विनायकाय देवाय भूयो भूयो नमो नमः ।
भरव :— इत्थं गणपतिः श्रुत्वा वाचं सुरपतेस्तदा ॥१२८॥
क्रोध परं सञ्जहार दृशापश्यद् सुरेश्वरम् ।
मोचयामास तं बाहुं गणेशः परया मुदा ॥१२९॥
देवोऽपि स जगामाशु धाम कामसमन्वितः ।
प्रणिपत्य महेशस्य सूनुमत्र विनायकं ॥१३०॥
क्रोधसंहारकं नाम स्तोत्रं गणपतेस्ततः ।
त्रिकालं श्रद्धया युक्तः पठन्मुच्येत सङ्कटात् ॥१३१॥
ततो गणपतिर्देवि ! तृषितः क्षुधितोऽपि च ।
भुक्त्वा स्वाधुफलं तत्र पपौ गङ्गा स पुष्कलां ॥१३२॥
पीत्वा गङ्गां स विघ्नेशस्तदा लम्बोदरोऽभवत् ।
लम्बोदरेति वै नाम्ना ह्याजुहाव हरस्तदा ॥१३३॥

लडडुओं का भोजन करने वाले, अक्षमाला को धारण किये हुए त्रिनेत्र गणेश जी की शरण में आता हूँ। अपने दांत और कुल्हाडे को अपनी दो भुजाओं पर धारण करने वाले, लाल वस्त्रों के साथ लाल मालायें धारण किये हुए, बार बार हाथों के प्रहारों से विघ्नों के झुण्डों को इधर उधर फैंकने वाले, अनन्त, पर तत्व, सार में भी सारभूत, वेद तथा आगमों से अवर्णनीय गणेश जी की शरण में आया हूँ। अनन्त गुणों से पूर्ण तीन नेत्रों वाले, सुन्दर देवता गणेश जी को बार बार प्रणाम हो।

भैरव :—इस प्रकार इन्द्र की वाणी सुन कर गणेश जी का क्रोध हवा हो गया और वह इन्द्र की ओर दया दृष्टि से देखने लगा। गणेश जी ने अत्यन्त हर्ष से शक्र की भुजा को मुक्त किया। वह इन्द्र भी महेश

के पुत्र गणेश को प्रणाम करके कामनाओं से पूर्ण होकर अपने घर को चल दिया। अतः जो मनुष्य इस क्रोध संहारक नाम वाले गणपतिस्तोत्र को त्रिकाल (प्रातः-मध्याह्न-सायं) में बडी श्रद्धा से पढता है वह सङ्कट से छूट जाता है। हे देवी! अनन्तर प्यासे तथा भूखे गणेश जी ने वहां पर मीठे फल खाकर समग्र गङ्गा को पी लिया। गङ्गा का जल पीने से विघ्नेश का पेट बढ गया और भगवान शंकर ने 'लम्बोदर' इसी नाम से उसे पुकारा।

शुष्कां दृष्ट्वा तु गङ्गां स हरो गणपतेः प्रिये !।
डमरुणाहनत्तस्य ह्युदारमुदरं तदा ॥१३४॥
अवमन्मुखतो गङ्गां तदा गणपतिः प्रिये !।
सैव लम्बोदरी जाता लम्बोदरविनिस्सृता ॥१३५॥
यस्मांल्लम्बोदरात्तस्य[1] गणेशस्य विनिस्सृता।
तस्मात्प्रोक्ता पुराविद्भिः महालम्बोदरी नदी ॥१३६॥
लम्बो[2]दर्यां नरः स्नात्वा मुच्येज्जन्मोद्भवैरघैः।
सखरस्य[3] समीपे तु स्नाति लम्बोदरी जले ॥१३७॥
स याति विघ्नरहितशिवलोकं सनातनं।
लम्बोदरीजलस्पर्शः कोटिजन्माघनाशनः ॥१३८॥
करणीयो महादेव ! मामलेशस्य सन्निधौ।
लम्बोदरभवां यो वै नदीं परमपावनां ॥१३९॥
स्नाति यो विधिवन्मर्त्यः सर्वं पापैः प्रमुच्यते।
गां हिरण्यं सुवासश्च लम्बोदरनदीतटे ॥१४०॥
यो ददाति द्विजश्रेष्ठः सोऽनन्तं फलमाप्नुयात्।
लम्बोदरीनदीतीरे यः स्नायात्परया मुदा ॥१४१॥
स याति शिवसायुज्यं यत्र गत्वा न शोचते।
भूयो[4] भूयः किमुक्तेन नरैः सुपतितैः प्रिये ! ॥१४२॥

---

1. १ पंक्ति ख, ग पु० अधिक पाठ। 2. ६ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ। 3. यहां पर 'सखर' शब्द से अभिप्रेत कोई तीर्थ स्थान है जो आज कल प्रसिद्ध नहीं है। 4. २ पंक्तियां क, पु० अधिक पाठ।

लम्बोदरीनदीतीरे स्नातव्यमविशङ्कया ।
इति ते कथिता देवि ! लम्बोदरी नदी शुभा ॥१४३॥
श्रुत्वा स्वभक्तितः पुंसां महापातकनाशिनी ।
इत्येष पटलो गुह्यः कलिकल्मषनाशनः ॥
श्रुतो वा पठितो ध्यातो महापातकहा कलौ ॥१४४॥

चतुर्थः परिच्छेदः ।

हे प्यारी ! भगवान शंकर ने गङ्गा को सूखी हुई देखकर उस गणेश के पेट को डमरू से ताडित किया जिससे कि उसने मुख से गङ्गा का फिर भी वमन किया। उस लम्बोदर से निकली हुई वही गङ्गा लम्बोदरी बन गई। क्योंकि यह गङ्गा उस गणेश के बडे पेट से निकली है अतः प्राचीन विद्वानों ने इस का नाम ही लम्बोदरी किया है। लम्बोदरी नदी में स्नान करने से मनुष्य जन्म जन्म के पापों से छूट जाता है। जो मनुष्य सखर के समीप लम्बोदरी के जल में स्नान करता है वह विघ्न रहित होकर सनातन शिवलोक में जाता है। हे महादेवी ! लम्बोदरी के जल का स्पर्श मामलेश के सामने ही करना चाहिये क्योंकि उससे करोडों जन्मों के पाप नष्ट हो जाते हैं। जो मनुष्य लम्बोदर से निकली हुई परम पवित्र नदी में विधिपूर्वक स्नान करता है उस के सब पाप छूट जाते हैं। लम्बोदरी के तट पर जो गाय, सोना और अच्छे कपडे दान देता है वह अनन्त फल पा लेता है। जो मनुष्य लम्बोदरी नदी के तट पर अत्यन्त हर्षित होकर स्नान करता है वह शिव के साथ एक होकर शोक से मुक्त हो ज़ाता है। हे प्रिये ! बार बार कहने से क्या पतित मनुष्यों को लम्बोदरी नदी के तट पर निशंक मन से स्नान करना चाहिये। हे देवि ! इस प्रकार मैंने तुम्हें पवित्र लम्बोदरी का वर्णन सुनाया जो कि भक्ति से सुनने वाले मनुष्यों के बडे पापों को नष्ट करने वाला है। कलियुग के मल को नाश करने वाला यह रहस्यमय पटल श्रवण, पठन, अथवा मनन से ही भयंकर पापों को नष्ट कर देता है।

भैरवः :— शृणु देवि ! प्रवक्ष्यामि भृगुतीर्थमनुत्तमं ।
यच्छ्रुत्वा मुच्यते जन्तुर्महापातकसञ्चयैः ॥१४५॥

भृगुर्मुनिवरो देवि ! परिशूल[1]वने पुरा।
तपश्चचार सुमहद्देवैरपि सुदुष्करम् ॥१४६॥
दिव्यं वर्षसहस्रं तु परिशूलवने तदा।
जगाम परमर्षेश्च नियतस्य परात्मनि ॥१४७॥
आजगाम तदा तं तु विष्णुर्दर्शयितुं मुखं।
सर्वैर्देवगणैः सार्धं भृगुः प्रोवाच तं हरिम् ॥१४८॥

भृगु :— विष्णोर्विष्णोर्महाविष्णोः प्रभविष्णोर्जगत्पते !।
अप्रमेयानन्तगुण ! भूयो भूयश्च ते नमः ॥१४६॥
इति स्तुत्वा महाविष्णुं प्रभविष्णुं महेश्वरं।
दण्डवत्प्रणिपत्याशु भूयो भूयो नमोऽकरोत् ॥१५०॥
उत्थाप्य प्रणतं तत्र भृगुं विष्णुस्सनातनः।
आनन्दाश्रुपरिक्लिन्नश्चुम्बन्मूर्धनि तं मुनिम् ॥१५१॥
आलिलिङ्गतुरन्योन्यं भृगुविष्णू महेश्वरि !।
तदङ्गस्वेदभवैर्जलैः परमपावनैः ॥१५२॥
पुण्यतीर्थमभूद्देवि ! परिशूलवने परं।
भृगोरालिङ्गनाद्यस्माद्धरिस्वेदसमुद्भवं ॥१५३॥
पुण्यं तत्प्रथितं तस्माद् भृगुतीर्थं महेश्वरि !।
भृगुतीर्थे नरः स्नात्वा पुण्यं प्राप्नोत्यनुत्तमं॥
दत्वा पीत्वा प्रमुच्येत ब्रह्महत्यादिकोटिभिः ॥१५४॥

भैरव :—हे देवी ! सुनो अब मैं अनुत्तम भृगुतीर्थ के विषय में कहता हूँ जिस को सुन कर मनुष्य बडे पापों के सङ्घों से छूट जाता है। हे देवी ! प्राचीन काल में मुनिवर भृगु ने परिशूल वन में अत्यन्त कठिन तथा देवों से भी दुष्कर तपस्या की। परब्रह्म के ध्यान में लगे हुए उस ऋषि को तप करते करते दिव्यमान से एक हजार वर्ष बीत गया। अनन्तर भगवान विष्णु सारे देवताओं के साथ उसे दर्शन देने के लिये आये और भृगु ने उनसे इस प्रकार के वाक्य कहे :—

भृगु :— हे देवों से भी मान्य, सर्वशक्तिमान, जगत्पति, अप्रमेय

1. आजकल पहलगाम कहा जाता है।

तथा अनन्त गुणों से पूर्ण विष्णु ! आपको बार बार प्रणाम हो। इस प्रकार सर्वशक्तिमान महेश्वर विष्णु की स्तुति करके शीघ्रता से दण्डवत होकर वह बार बार प्रणाम करने लगा। फिर सनातन भगवान विष्णु ने आनन्द के आंसू भर कर उस प्रणत मुनि के सिर को बार २ चुम्बन करते हुए ऊपर उठाया। हे महेश्वरी ! भृगु तथा विष्णु ने आपस में प्रगाढ आलिङ्गन किया। हे देवी ! फिर उनके अङ्गों से उत्पन्न पसीने के जल से परिशूल वन में एक अत्यन्त पवित्र तीर्थ बन गया। हे महेश्वरि ! जिस कारण भृगु के साथ आलिङ्गन करने से नारायण के पसीनों से वह तीर्थ बन गया अतः वह पवित्र तीर्थ भृगुतीर्थ के नाम से ही प्रख्यात हुआ। भृगुतीर्थ में स्नान करने से मनुष्य उत्तम पुण्य को प्राप्त कर लेता है तथा वहां पर दान देने से अथवा तीर्थ का जल पीने से करोडों ब्रह्महत्याओं से मुक्त होता है।

श्राद्धं कृत्वा तीर्थवरे भृगोः परमपावने।
पितरस्तृप्तिमायान्ति शतकल्पं न संशयः ॥१५५॥
भूयो भूयः किमुक्तेन नरः पातकवान्कलौ।
भृगुतीर्थं समासाद्य मुच्यते सर्वकिल्विषात् ॥१५६॥

भैरवी :— भृगुतीर्थस्य माहात्म्यं श्रुत्वा प्रीतास्मि सुन्दर !
परिशूलवने पुण्ये महापातक नाशनम् ॥१५७॥
इदानीं श्रोतुमिच्छामि नीलगङ्गासमुद्भवं।
यच्छ्रुत्वा मुच्यते जन्तुः कोटिजन्ममघैरघैः ॥१५८॥

भैरव :— शृणु देवि ! प्रवक्ष्येऽहं नीलगङ्गासमुद्भवं।
यच्छ्रुत्वा लभ्यते मर्त्यैरग्निष्टोमफलं प्रिये ! ॥१५९॥
एकदा क्रीडतस्तस्य शिवस्य वरवर्णिनि ! ।
अक्षिणी चुम्बतस्तस्याः पार्वत्याः सुरसुन्दरि ! ॥१६०
कालाञ्जनाक्तं वदनं समभूत्तस्य सुन्दरि ! ।
कालाञ्जनाङ्कितं दृष्ट्वा मुखं देवस्य पार्वती ॥१६१॥
दर्शयामास वै तस्मै ह्यादर्शं विमलं तदा।
दृष्ट्वाञ्जनाक्तं वदनं स्वं देवो भगवान्हरः ॥१६२॥

प्रक्षालयामास तदा वदनं गङ्गया शिवे ! ।
सैव गङ्गा समापन्ना कालाञ्जननिभाऽभवत् ॥
नीलगङ्गेति विख्याता महापातकनाशिनी ॥१६३॥

परमपवित्र भृगु के तीर्थ पर श्राद्ध करने से निसंदेह सौ कल्पपर्यन्त पितर तृप्ति प्राप्त करते हैं। बार २ कहने से क्या है कलियुग में पापी मनुष्य भी भृगुतीर्थ पर पहुँच कर सब पापों से मुक्त होता है।

भैरवी :— हे सुन्दर ! परिशूलवन में विद्यमान पापों का नाश करने वाले भृगुतीर्थ का माहात्म्य सुनकर मैं प्रसन्न हुई। अब मैं नीलगङ्गा की उत्पत्ति को सुनना चाहती हूँ जिसके सुनने से मनुष्य करोडों जन्मों से उत्पन्न पापों से मुक्त होता है।

भैरवी :—हे देवी ! सुनो मैं नीलगङ्गा के पुण्य को बतलाता हूँ जिसको सुनने से मनुष्यों को अग्निष्टोम का फल प्राप्त होता है। हे सुन्दरी ! एक दिन क्रीडानिरत भगवान शिव ने पार्वती की आंखों का चुम्बन किया जिससे कि उस का मुख काले अञ्जन से भर गया। पार्वती ने काले अञ्जन से भरे हुए शिव के मुख को देखकर उसे निर्मल आईना दिखाया। हे शिवे ! फिर भगवान शंकर ने अपने मुख को काले अञ्जन से भरा हुआ देखकर गंगा के पानी से धो डाला। वही गंगा कृष्णवर्ण अञ्जन जैसी बन कर नीलगंगा के नाम से प्रसिद्ध हुई तथा यह नदी महा पापों का नाश करने वाली है।

नीलगङ्गाम्बसि स्नात्वा सर्वपापैःविमुच्यते ।
नीलगङ्गामृदं चापि यो दध्यादङ्गके स्वके ॥१६४॥
स याति ब्रह्म सदनं यत्र गत्वा न शोचते ।
इति ते कथतं देवि ! माहात्म्यममरोत्तमे ! ॥१६५॥
इत्येष पटलो गुह्यो महापातकहा कलौ ।
श्रुतश्च पठितश्चापि त्रिमलघ्नो प्रकीर्तितः ॥१६६॥

इति पञ्चमः परिच्छेदः ।

भैरव :— शृणु देवि ! प्रवक्ष्यामि स्थाण्वा[1]श्रमवनं महत् ।
यच्छ्रुत्वा मुच्यते जन्तुर्महापातककोटिभिः ॥१६७॥
पुरा चचार सुमहत्तपो हैमवते वने ।
गिरिशो दक्षतनुजाविश्लेषिततनुर्हरः ॥१६८॥
दिव्यंवर्ष सहस्रान्तं समाधिनिरतोऽभवत् ।
तत्रैव पार्वती देवी हरसेवार्थमागता ॥१६९॥
सेवापरा ह्यभूत्तत्र चिरं देवी महेश्वरी ।
स्थाणुवत्संस्थितो यत्र महेशस्तपसि स्थितः ॥१७०॥
स्थाण्वाश्रमस्ततः प्रोक्तो महापातकनाशनः ।
स्थाण्वाश्रमसमीपे तु यः स्नायात्सुरवन्दिते ! ॥१७१॥
स याति शिवसायुज्यं यत्र गत्वा न शोचते ।
स्थाण्वाश्रमे तु यो देवि ! श्राद्धं कुर्याद्विधानतः ॥
पितरस्तृप्तिमायान्ति शतकल्पं न संशयः ॥१७२॥

नीलगङ्गा के पानी में स्नान करने से सब पापों से मुक्त हो जाता है। जो मनुष्य अपने अङ्गों पर नीलगङ्गा की मिट्टी मलता है वह सब शोकों से छूट कर परब्रह्म में लीन हो जाता है। हे देवों से भी मान्य देवी ! इस प्रकार की महिमा मैंने तुम्हें सुनाई। कलियुग में भयङ्कर पापों का नाश करने वाला यह रहस्यमय पटल सुनने से या पढने से भी त्रिविध दुख (आध्यात्मिक–आधिदैविक-अधिभौतिक) का नाशक कहा गया है।

पञ्चम परिच्छेद समाप्त ।

भैरव :—हे देवी ! सुन अब मैं महान स्थाण्वाश्रमवन का वर्णन करता हूँ जिस को सुन कर मनुष्य करोडों महापापों से मुक्त होता है। पूर्वकाल में दक्ष की कन्या से वियुक्त होकर भगवान शंकर ने हिमालय पर कठिन तपस्या की। वह दिव्य मान से एक हजार वर्ष तक समाधि में लीन हुआ। फिर पार्वती देवी भी वहीं शंकर की सेवा के लिये आगई और वह महेश्वरी आकर चिर काल तक उसकी सेवा में निरत हुई। जिस कारण वहां

1. आजकल चन्दनवाडी कहा जाता है।

पर शंकर एक स्थाणु (ठूंठ) की तरह तपस्या में स्थिर था अतः उस महा पापों का नाश करने वाले स्थान को ही स्थाण्वाश्रम के नाम से पुकारा गया। हे देवताओं से वन्दनीया ! जो मनुष्य स्थाण्वाश्रम के समीप स्नान करता है वह शिव के साथ एक होता है और उसे कोई शोक नहीं रहता है। हे देवी ! जो मनुष्य स्थाण्वाश्रम में शास्त्रोक्त रीति से श्राद्ध करता है निसंदेह उसके पितर सौ कल्प तक तृप्त हो जाते हैं।

महापातकयुक्तो वा युक्तो वा ह्युपपातकैः ।
स्थाण्वाश्रमवने पुण्ये मुच्यते नात्र संशयः ॥१७३॥
गवां कोटिसहस्रस्य सम्यक् दत्तस्य यत्फलं ।
तत्फलं कोटिगुणितं स्थाण्वाश्रमसमीपतः ॥१७४॥
कुरुक्षेत्रे प्रयागे च गंगासागरसंगमे ।
स्नात्वा यत्फलमाप्नोति तत्स्थानोर्दर्शनात्प्रिये ॥१७५॥
गा हिरण्यं चौमञ्च तिलप्रस्थं महेश्वरि !।
दत्वा स्थाणुवने देवि ! परमं पुण्यमाप्नुयात् ॥१७६॥
स्थाण्वाश्रम[1]समीपे तु स्नात्वा पीत्वा च सुन्दरि !।
नरो न लिप्यते पापैः पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥१७७॥
देवार्चनमत्र कुर्वन्तर्पणं च तथा प्रिये ।
जपञ्च मुच्यते जन्तुर्महापातककोटिभिः ॥१७८॥
न करोति महास्नानं दानं वा जगदम्बिके ।
स याति नरकान्घोराज्जन्मे जन्मे च पातकी ॥१७९॥
राक्षसाश्च पुरा देवदर्शनार्थमुपागताः ।
देवैः सार्धञ्च मिलित्वा स्थाण्वाश्रमसमीपतः ॥१८०॥
अहं पूर्वमहं पूर्वमित्येवं स्पर्धया गिरा ।
कलहञ्चक्रिरेऽन्योन्यं भुजाभुजि महेश्वरि ! ॥१८१॥
गिर्यारोहणकाले तु दैत्याः पिष्टाः सुरोत्तमैः ।
पिष्टा दैत्यास्तत्र गिरौ लीनास्तत्रैव सुन्दरि !।।
दैत्यान्पिष्टान्देवगणा वीक्ष्य हर्षमुपाययुः ॥१८२॥

---

1. ४ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ ।

निसंदेह भयङ्कर पापों से अथवा साधारण पापों से युक्त मनुष्य भी पवित्र स्थाएवाश्रम वन में मुक्त होता है। हजार करोड गायों के अच्छी तरह दान देने से जो फल मिलता है वही फल उससे भी करोड-गुणा स्थाएवाश्रम के समीप मिलता है। हे प्रिये! कुरुक्षेत्र, प्रयाग, तथा गंगा समुद्र के संगम पर स्नान करने से जो फल मिलता है वही फल स्थाएवाश्रम के दर्शन से मिलता है। हे देवि! गायें, सोना, रेशमी वस्त्र तथा सेर भर तिल स्थाणुवन में दान देने से अत्यन्त पुण्य मिलता है। हे सुन्दरी! स्थाएवाश्रम के समीप स्नान करके अथवा जलपान करके मनुष्य उसी तरह पापों से लिप्त नहीं होता है जिस तरह कमल का पता जल से। हे प्रिये! यहां पर देवपूजा, तर्पण और जप करना चाहिये ऐसा करने से मनुष्य करोडों महा पापों से छूट जाता है। हे जगत की माता! जो मनुष्य यहां पर स्नान अथवा दान नहीं करता है वह जन्म जन्म का पापी बनकर घोर नरकों को जाता है।

प्राचीन काल में राक्षस लोग देवों के साथ मिलकर स्थाएवाश्रम के समीप भगवान के दर्शन के लिये आये। हे महेश्वरि! उन लोगों ने 'मैं ही पहले मैं ही पहले' इस प्रकार स्पर्धा से कहते हुए आपस में लडाई और हाथापाई भी की। हे सुन्दरी! पहाड पर चढने के समय देवता लोगों ने राक्षसों को पीस डाला और वह पिस कर उस पर्वत में ही लीन हो गये। देवता लोग राक्षसों को पिसा हुआ देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए।

यस्मिन्गिरौ दैवगणैर्दैत्या पिष्टाः समन्ततः।
स गिरिः परमोद्धारः पेषाख्यः प्रथितो भुवि ॥१८३॥
पिनष्टि यत्र पापानि नरो नियतमानसः।
ततः प्रोक्तः पुराविद्भिः पेषाख्यो गिरिसत्तमः ॥१८४॥
कुरुक्षेत्रे प्रयागे च गङ्गासागरसङ्गमे।
स्नात्वा यत्फलमाप्नोति तस्यपेषस्य तु दर्शनात् ॥१८५॥
गिरावारोहणे देवि यावन्ता रेणुबिन्दवः।
तावन्ति वाजपेयानि प्राप्नोत्येव न संशयः ॥१८६॥

नैमिषे[1] च महाक्षेत्रे यत्फलं तत्समाप्यते ।
वाराणस्याश्चतुर्गुणं सहस्रं कुरुजांगलात् ॥१८७॥
लक्षं मानसक्षेत्रात्तु पेषाख्ये गिरिसत्तमे ।
आरोढु[2]मिच्छते यस्तु गिरिं देवि ! समाहितः ॥१८८॥
'श्रीश्रीश्रीशितिकण्ठेश !' इमं मन्त्रमनुस्मरेत् ।
स याति भवनं पुण्यं यत्र गत्वा न शोचते ॥१८९॥
विधिना यो नरो देवि ! पेषमारोहते नरः ।
पापसङ्घान् पिष्ट्वात्र पदं सादाशिवं व्रजेत् ॥१९०॥
पेषदर्शनमात्रेण नरो याति परं पदं ।
डाकिन्याद्याश्च[3] सर्वास्ता नाशमायान्ति तत्क्षणं ॥१९१॥

जिस पर्वत पर देवों ने चारों ओर से राक्षसों को पिस डाला वह पवित्र पर्वत पृथिवी पर पेष नाम से प्रख्यात हुआ । जहां पर संयमशील मनुष्य पापों को पीसता है, प्राचीन विद्वानों ने उस उत्तम पर्वत को पेष नाम दिया। कुरुक्षेत्र, प्रयाग, तथा गंगा सागर संगम पर स्नान करने से जो फल मिलता है वह पेष के दर्शन से मिलता है। हे देवि। पर्वत पर चढते समय जितने भी धूल के कण आते है उतने ही वाजपेय यज्ञों का फल मानव को मिलता है और साथ ही जो फल महातीर्थ नैमिषारण्य की यात्रा से मिलता है वह भी यहां पर प्राप्त होता है। उत्तम पर्वत पेष पर काशी से चौगुणा, कुरुजांगल से हज़ार गुणा, और मानस तीर्थ से लाख गुणा फल मिलता है। हे देवी। जो मनुष्य पेष गिरि पर चढना चाहता है उस को 'श्रीश्रीश्रीशितिकण्ठेश' इस मन्त्र का स्मरण एकाग्र मन से करना चाहिये, ऐसा करने से वह उस स्थान को जाता है जहां कोई शोक नहीं । हे देवी ! जो मनुष्य शास्त्रोक्त विधि से पेष पर्वत पर चढता है वह इस संसार में पापों के समूहों को पीस कर सदाशिव पदवी प्राप्त कर लेता है। मनुष्य पेष के दर्शन मात्र से ही परम पद को प्राप्त कर लेता

1. १ पंक्ति क, ख, घ पु० अधिक पाठ।
2. २ पंक्तियां क, ग पु० अधिक पाठ।
3. १ पंक्ति ग पु० अधिक पाठ।

है और साथ हीं डाकिनी शाकिनी इत्यादि विरोधिनी शक्तियां भी तत्त्वण ही नष्ट हो जाती हैं।

नमस्करोति यो देवि ! पुण्यं पेषगिरिं नरः ।
स[1] याति परमं ब्रह्म यत्र गत्वा न शोचते ॥१६२॥
बहुनात्र किमुक्तेन कलौ पेषगिरिं नरः ।
आरुह्य मुक्तिमाप्नोति सत्यं सत्यं न संशयः ॥१६३॥
इति प्रोक्ता मया देवि ! पेषस्य महिमा परा ।
श्रुतानुध्याता पठिता महापातकनाशिनी ॥१६४॥
इत्येष पटलो गुह्यो प्रोक्तस्तव वरानने ! ।
श्रुतश्च[2] पठितश्चापि हयमेधादियागदः ॥१६५॥

इति षष्ठः परिच्छेदः ।

भैरवी :— श्रुत्वा भवन्मुखादेव महिमानमनुत्तमं ।
नगस्य पेषिताख्यस्य दैत्यास्थिप्रभवस्य च ॥१६६॥
कृतार्थास्मि कृतार्थास्मि कृतार्थास्मि न संशयः ।
अधुना श्रोतुमिच्छामि नागस्यापि महेश्वर ! ॥१६७॥
प्रभावञ्च समुत्पत्तिं कथयस्व प्रसादतः ।
भैरवः :— शृणु सुश्रोणि ! वक्ष्यामि शेषस्य नागरूपिणः ॥१६८॥
माहात्म्यञ्च प्रभूतिञ्च सर्वपापप्रणाशिनीं ।
पुरा कृतयुगे देवि ! स्थानं चक्रे हिमालये ॥१६९॥
शिखरे वै महापुण्ये चामरेश्वरसन्निधौ ।
पूजार्थं संयमार्थञ्च तपोऽर्थं सुरसुन्दरि ! ॥
देवतासिद्धगन्धर्वयक्षजातिसमन्वितः ॥२००॥

हे देवी ! जो पवित्र पेषगिरि को प्रणाम करता है वह शोक रहित होकर परब्रह्म में लय होता है। इस विषय में बहुत कहने से क्या, यह बात तो निसंदेह सत्य है कि कलियुग में मनुष्य पेषगिरि पर चढने से

1. २ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ। 2. १ पंक्ति क, ख, घ पु० अधिक पाठ।

मुक्ति प्राप्त कर लेता है। हे देवि ! इस प्रकार मैंने पेष की पवित्र महिमा का वर्णन किया। यह तो श्रवण, मनन अथवा पठन से ही महापापों का नाश करने वाली है। हे सुन्दर मुखी ! मैंने तुझे यह रहस्यमय पटल सुनाया यह तो श्रवण अथवा पठन से अश्वमेधादि यज्ञों का फल देता है।

छटा परिच्छेद समाप्त।

भैरवी :—हे देव आपके मुख से, राक्षसों की हड्डियों से बने हुए पेषगिरि का माहात्म्य सुन कर मैं निसंदेह कृतार्थ हो गई हूँ। हे महेश्वर ! अब में शेषनाग की उत्पति और प्रभाव सुनना चाहती हूँ कृपा करके मुझे कहिये।

भैरव :—हे पतली कमर वाली ! सुन मैं सर्परूप धारी शेष की महिमा और उत्पति का वर्णन करता हूँ जो कि सब पापों का नाश करने वाली है। हे देवि ! पूर्वकाल सत्ययुग के जमाने में (भगवान ने) अमरेश्वर के समीप ही हिमालय के उच्च शिखर पर पूजा, संयम तथा तपस्या के लिये अपना स्थान बनाया। हे सुन्दरी ! देवता, सिद्ध तथा यक्ष जाति के लोग भी वहीं पर आकर रहने लगे।

एतस्मिन्नन्तरे कश्चिद्वातरूपधरो बली।
दैत्येन्द्रोऽभून्महावीर्यस्तपोगर्वेण गर्वितः ॥२०१॥
अत्रस्थान्संग्रहान्देवानीरयामास शक्तितः।
देवाः सह महेन्द्रेण शरणं परमेश्वरं ॥२०२॥
निकटस्थं समाजग्मुः स्तुतिभिः पर्यतोषयन्।
देवा ऊचुः— नमस्ते देवदेवाय शम्भवे परमात्मने ॥२०३॥
जगत्स्थितिविनाशानां हेतुभूताय वै नमः।
त्वं माता सर्वभूतानां त्वमेव जगतां पिता ॥२०४॥
त्वं सुहृद्बन्धुरेवासि त्वत्तो नान्यज्जगत्त्रये।
अनाथानां तु नाथस्त्वमगतीनां गतिर्भव ॥२०५॥
आर्तानामार्तिहा त्वं वै त्वमेव शरणंविभो !।
इति स्तुत्या महादेवः प्रादुरासीद्दयानिधिः ॥२०६॥

उवाच श्लक्ष्णया वाचा देवानां सौख्यभाजनं ।
सर्वं श्रुतं मया देवा दैत्येन्द्रस्य दुरात्मनः ॥२०७॥
मया संवर्धितो दैत्यच्छेतं नार्हा सुराधिपाः ।
तस्माद्व्रजध्वं शरणं शरणार्तिप्रणाशनम् ॥२०८॥
भगवन्तं चतुर्बाहुं शङ्खचक्रगदाधरं ।
क्षीरसागरमध्यस्थं शेषशायिनमेवच ॥२०९॥
इतिविसृज्य तान्देवानन्तर्धिं प्राप्तवान्हरः ।
तत्तो देवगणाः सर्वे हर्षसम्पूर्णमानसाः ॥
क्षीराब्धिं प्राप्य संतुष्टास्तुष्टुवु जगतां पतिं ॥२१०॥

इसी समय में कोई अत्यन्त बलशाली, तपस्या के बल पर घमण्डी, वायु के रूप वाला राक्षस भी विद्यमान था। वह यहां पर ठहरे हुए देवताओं को समग्र ग्रहमण्डल के साथ ही कंपित करने लगा। देवता लोग अपने राजा इन्द्र के साथ समीपवर्ती भगवान की शरण में आये और उसे स्तुतियों से प्रसन्न किया।

देवता बोले :—देवों के देव, परमात्मरूप, जगत की स्थिति तथा नाश के मूलकारण शिव तुझे प्रणाम हो। तुम सब जीवों के माता, तुम जगत के पिता तथा तुम्ही मित्र और बान्धव भी हो। तीनों लोकों में भी तुम से बढ़ कर और कुछ नहीं है। तुम तो अनाथों के स्वामी हो ही अतः हम शरणार्थियों के शरण बनो, तुम दुखियों के दुखों को हरने वाले हो और हे भगवान्! तुम्ही शरण देने वाले हो। इस प्रकार की स्तुति से वह दया का समुद्र भगवान शंकर प्रत्यक्ष होकर मधुर वाणी से, देवताओं को सुख देने वाले वचन कहने लगा। हे देवता लोगो! मैंने उस दुष्ट राक्षस की सारी बातें सुन ली हैं परन्तु मैंने ही उसे बढ़ाया है अतः मैं ही उसका नाश नहीं कर सकता हूँ। इसलिये आप लोगों को, शरण में आये हुओं के दुखहर्ता, क्षीरसागर में रहने वाले, शेषनाग पर सोये हुए, शंख, चक्र, गदाधारी चतुर्बाहु नारायण की शरण में जाना चाहिये। भगवान शंकर उन्हें इस प्रकार बिदा देकर स्वयं अन्तर्ध्यान हुए। अनन्तर सारे देवता हर्ष भरे मन वाले क्षीर समुद्र में पहुँच कर जगत्पति विष्णु की स्तुति करने लगे।

देवा :— नमो नमो ह्यनन्ताय रूपातीताय वै नमः ।
नमः सर्वस्वरूपाय सर्वातीताय वै नमः ॥२११॥
गुणेशाय गुणज्ञाय गुणातीताय वै नमः ।
सर्वेशाय च सर्वाय सर्वगाय च ते नमः ॥२१२॥
वेद्याय वेद्यरूपाय वेदगम्याय ते नमः ।
ध्यानाय ध्यानगम्याय ध्यानातीताय वै नमः ॥२१३॥
जगत्कर्त्रे नमस्तुभ्यं जगद्धर्त्रे च वै नमः ।
जगत्पालनसंसक्तचित्ताय चित्स्वरूपिणे ॥२१४॥
इति स्तुत्या तु देवेशि ! प्रसन्नोऽभूद्दयापरः ।
उवाच वचनं देवान् सर्वदुःखनिवारणम् ॥२१५॥
गच्छध्वं देवदेवेशाःनाकं शोकहरं परं ।
तं दुष्टं सकुलं हन्मि वातरूपं दुरासदम् ॥२१६॥
इत्युक्त्वान्तर्दधे विष्णुर्भक्तानामार्तिनाशनः ।
पातालाद्गिरिजे देवि ! प्रादुर्भूतो जगत्प्रभुः ॥२१७॥
शेषारूढश्चतुर्बाहुः सलक्ष्मीकोऽपि सायुधः ।
आज्ञापयामास तदा शेषं शतफणान्वितं ॥२१८॥
वातं पिब फणीन्द्र ! त्वं सहस्र वदनैस्तथा ।
प्राणां[1]स्तर्पय नागेश यतस्त्वं पवनाशनः ॥२१९॥
एवं श्रुत्वा भगवतो वचनामृतमुत्तमं ।
प्रादुर्भूतश्च तं दैत्यं वायुरूपं पपौ क्षणात् ॥२२०॥
पुनर्वातस्य शेषो वै नाभवद्गिरिमस्तके ।
पुनश्च वसतिश्चक्रे पन्नगो परमे वने ॥
तदा प्रभृति ते देवा निर्विघ्नासन् शिवे सदा ! ॥२२१॥

अनन्त तथा रूपादि से रहित भगवान को प्रणाम हो। सब स्वरूपों में व्याप्त तथा सब से परे नारायण को प्रणाम हो। गुणों के स्वामी, गुणों को जानने वाले तथा गुणों से परे विष्णु को प्रणाम हो। सबों के स्वामी, समग्र, तथा सर्वव्यापी भगवान तुझे प्रणाम हो। ज्ञेयपदार्थ, ज्ञेयरूप, तथा

---

1. १ पंक्ति क, ख, घ पु० अधिक पाठ ।

बेदों से ज्ञेय भगवान तुझे प्रणाम हो। ध्यानरूप, ध्यान से ही ज्ञेय तथा ध्यान से बाह्य भगवान को प्रणाम हो। हे जगत् के कर्ता, जगत के हर्ता, जगत के पालन की ओर लगे हुए मनवाले चित्स्वरूप! भगवान तुझे प्रणाम हो। हे देवेशि! इस प्रकार की स्तुति से वह दयालु प्रसन्न होकर देवों के दुखों को हरने वाले वचन कहने लगा। हे देवाधिदेवो! तुम शोक रहित स्वर्गधाम में चले जावो। मैं उस उद्दण्ड वायुरूपधारी राक्षस को कुल के सहित नष्ट करूंगा। भक्तों के दुखों को हरण करने वाला भगवान यह कह कर अन्तर्ध्यान हुआ और हे पर्वतपुत्री! अनन्तर वह चतुर्बाहु, जगत् का स्वामी फिर भी लक्ष्मी के साथ आयुध धारण करके शेषनाग पर चढ कर पाताल से प्रकट हुआ। अनन्तर उसने सौ फणों वाले शेषनाग को आज्ञा दी कि हे सर्पराज! तुम तो पवनाशी हो अतः तुम हजारों मुखों से पवन का पान करो। शेष ने भगवान के अमृतमय वचन सुनते ही उस वायुरूपधारी राक्षस को क्षणमात्र में में पोलिया ताकि पहांड की चोटी पर फिर वायु का शेष भी नहीं रहा। अनन्तर वह सर्प भी एक घने वन में रहने लगा और उस दिन से ले कर देवता लोग निर्विघ्न हो गये।

पुनः प्रोवाच भगवान् शेषञ्च पवनाशिनं।
अत्र तिष्ठ फणीन्द्र! त्वं भयं नाशय वातजम् ॥२२२॥
तदाप्रभृति देवेशि! नागोऽभूच्छेषसंज्ञितः।
सुश्रुमोऽप्यभिधो नागो वर्णितो योगिसत्तमैः ॥२२३॥
सुखेनात्र[1] स्तुतो लोकस्तस्मान्नागोऽपि सुश्रुमः।
स्वाश्रमोऽपि बुधैः प्रोक्तो नागराजो नु सुन्दरि! ॥२२४॥
यस्मात्सुखेन लब्धो वै स्वाश्रमं त्रिदिवौकसैः।
अत्र दर्शनमात्रेण मुच्यते पापराशिकत् ॥२२५॥
[2]दर्शनात्स्पर्शनात्स्नानात् दानाद्धोमाज्जपात्तथा।
स्वाध्यायस्तुतिपाठाच्च ह्यनन्तं पुण्यमाप्नुयात् ॥२२६॥
महागोनस[3] नामानमारुहेत्पर्वतोत्तमं।
यत्रारोहणमात्रेण न गच्छेद्यममन्दिरम् ॥२२७॥

---

1. ३ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ। 2. २ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ। 3. आधुनिक महागुनस।

सप्तमः परिच्छेदः ।

भैरवी :— सुश्रमस्तु महादेव ! श्रुतो भवदनुग्रहात् ।
अधुना श्रोतुमिच्छामि तीर्थं वै वायु[1]वर्जनम् ॥२२८॥
किमुक्तं मठिकास्तत्र कुर्वते प्रस्तरैः शुभै ।
वद मे कृपया शम्भो ! तत्र तीर्थे च किं फलम् ॥२२९॥

भैरव :— फिर भगवान ने पवनभक्षी शेष से कहा,—कि हे सर्पराज ! तुम यहीं पर रह कर वायु से उत्पन्न होने वाले भय का नाश करते रहो । हे देवेशि ! उस दिन से लेकर वहां पर शेष नाम वाला नाग बन गया । उत्तम योगियों ने इसी का नाम सुश्रम भी रखा है । सुश्रुम इसको इसलिये कहते हैं कि यहां पर सारे जीव सुख से पूर्ण हो जाते हैं । अथवा इसको स्वाश्रम भी कहा जाता है क्योंकि इसी नागराज की सहायता से देवताओं ने सुखपूर्वक अपने आश्रम प्राप्त किये । इसके दर्शनमात्र से ही पापी मनुष्य भी छूट जाता है । यहां पर दर्शन, स्पर्श, स्नान, दान, हवन, जप, स्वध्याय, तथा स्तुतिपाठ से अनन्त पुण्य मिलता है । अनन्तर मनुष्य महोगोनस नाम वाले उत्तम पर्वत पर चढे क्योंकि इस पर्वत पर चढने से कभी भी यम का दरवाज़ा देखना नहीं पडता है ।

सप्तम परिच्छेद समाप्त हुआ ।

भैरवी :—हे महादेव ! आपके अनुग्रह से मैंने सुश्रुम का वृत्तान्त सुन लिया । अब मैं वायुवर्जन तीर्थ का वृत्तान्त सुनना चाहती हूँ । हे शम्भू ! आपने क्या कहा था कि वहां अच्छे पत्थरों से छोटे २ मठ बनाये जाते हैं तथा साथ ही कृपया यह भी कहिये कि उस तीर्थ पर क्या फल मिलता है ?

शृणु देवि ! प्रवक्ष्यामि मठदानंविधिं शुभां ।
मठदानात्परं नास्ति ह्यन्यदानं सुरार्चिते ! ॥२३०॥
मठान्हि प्रस्तरैः कृत्वा श्रेष्ठैः स्थूलैश्च शोभनैः ।
साङ्गनैर्गृहसम्भारैर्वासोभिः समलङ्कृतैः ॥२३१॥
विधिवत्पूजनं कुर्यात्गृहाणां तत्र पार्वति !

---

1. आधुनिक वावजन ।

यथा विभवद्रव्येण ब्राह्मणाय निवेदयेत् ॥२३२॥
मठदानं कृतं यैस्तु तत्र पर्वतसप्तके ।
ते यान्ति शिवसदनं यावदिन्द्राश्चतुर्दश ॥२३३॥
देवैश्च पिष्ठान् दैत्यांस्तु पृषितो नाम दानवः ।
श्रुत्वा समीरणो भूत्वा बबाधे देवतांस्तदा ॥२३४॥
वायुना परिभूतास्तु देवास्ते शरणं गताः ।
देवदेवं महादेवं तुष्टुवुः परया गिरा ॥२३५॥

देवा :— नमो देवाधिदेवाय शर्वाय शम्भवे भवे ।
आदिमध्यान्तशून्याय पराय प्रभवे नमः ॥२३६॥
नमो भैरवरूपायापमृत्युविनाशिने ।
[1]कलानिधिविभूषाय कालरूपाय ते नमः ॥२३७॥
श्वेतशान्ताय देवाय भीमाय भवनाशिने ।
भयानकाय देवाय मुञ्जमेखलिने नमः ॥२३८॥
नमोऽमृतस्वरूपाय शान्तरूपाय ते नमः ।
अमरेशाय देवाय भूयो भूयो नमाम्यहम् ॥२३९॥

हे देवि ! सुन मैं तुम्हें मठदान की पवित्र विधि कहता हूँ क्योंकि हे देवपूजिते ! मठदान से बढ कर और कोई दान नहीं है । हे पार्वती ! अच्छे मोटे तथा सुन्दर पत्थरों से मठ बना कर उन्हें आङ्गनों से, घर की सामग्रियों से तथा वस्त्रों से सजाना चाहिये । फिर शास्त्रोक्त विधि से उन की पूजा करके यथासम्भव धन के साथ ब्राह्मणों को दान में देना चाहिये । उन सात पर्वतों की (मध्यवर्ती अधित्यका पर) जिन्होंने मठदान किया वह उतने समय तक शिवलोक में जाते हैं जितने समय तक चौदह इन्द्रों की स्थिति है । इसी दौर में पृषित नामक राक्षस ने देवताओं द्वारा (पेषगिरि पर) राक्षसों का पीसा जाना सुन कर वायु का रूप धारण करके देवताओं को सताना आरम्भ किया । वह देवता लोग वायु से अनादृत होकर देवों के देव शंकर की शरण में आकर, उत्कृष्ट वाणी से उसकी स्तुति करने लगे ।

देवता :—देवों के नायक, मङ्गलस्वरूप, कल्याण के उत्पत्तिस्थान, संसार के

---

1 २ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ ।

दुखों का दलन करने वाले, आदि, मध्य तथा अन्त से हीन, परदेवता को प्रणाम हो। भैरव रूप धारण कर अकालमृत्यु का नाश करने वाले, चन्द्रकला से अलंकृत, कालस्वरूप भगवान को प्रणाम हो। निर्मल, शान्त, देवस्वरूप, उग्ररूप, भवबन्धन तोडने वाले, भयानक देवता, तथा मुञ्ज घास की तागडी लगाये हुए शंकर को प्रणाम हो। हे अमृत स्वरूप, शान्तात्मा अमरेश देव! मैं आपको बार २ प्रणाम करता हूँ।

इति श्रुत्वा नुतिं प्रीतः कृतां परमदेवतैः।
जगाद भगवान्भूयो देवान्परमया मुदा ॥२४०॥
भैरवः :— श्रुतं मया पूर्वमेव बाधनं दानवस्य हि।
अत्रैव मठिकां कृत्वा तिष्ठध्वमविशङ्कया ॥२४१॥
मठिकासु च देवेशाः कुरुध्वं वायुवर्जनं।
इत्थं कृत्वा ततो देवा मठिकास्तत्र प्रस्तरैः ॥२४२॥
स्थिता तत्रैव देवेशि! मठिकासु सुविस्मिताः।
वायुः शशाम सुमहान् दैत्यः परमदारुणः ॥२४३॥
दर्शयामास तदुग्रं रूपं दैत्यः पुरन्दरं।
दृष्ट्वा दैत्यमुग्ररूपं इन्द्रो वज्रं समादधे ॥२४४॥
अहनद्दानवं देवस्तत्रैव वायुवर्जने।
यस्माच्छशाम सुमहान्वायुरूपश्च दानवः ॥२४५॥
तस्मात्प्रोक्तं पुराविद्भिस्तीर्थं वै वायुवर्जनम्।
स्नानं दानमर्चनञ्च कृत्वा वै वायुवर्जने ॥२४६॥
अनन्तं पुण्यमाप्नोति सत्यं सत्यं वरानने।
मठिकां[1] ये न कुर्वन्ति तत्रैव वायुवर्जने ॥२४७॥
दारुणं नरकं यान्ति शतकल्पं न संशयः।
यो न कुर्यान्महादेवि! स्नानं दानं जपं हविः ॥२४८॥
स याति नरकं घोरं तत्तीर्थं तस्य निष्फलं।
श्रुत्वा पठित्वा मुच्येत महापातकपञ्जरात् ॥२४९॥

उत्तम देवताओं द्वारा की हुई स्तुति से भगवान प्रसन्न होकर उनसे कहने लगे :—

1. २ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ।

भैरव :—मैंने राक्षस की पीडाओं को पहिले ही सुन लिया है अतः हे देवो ! तुम यहीं पर मठिकायें बना कर निश्शंक मन से रहो और उन्हीं में अपने आप को वायु से बचाओ। हे देवेशि ! इस प्रकार देवता लोग वहां पत्थरों से मठ बनाकर विस्मयपूर्वक उन में निवास करने लगे। अत्यन्त भयावह वायुरूपवाली धारी राक्षस का उपद्रव शान्त हो गया परन्तु उस राक्षस ने अपना वही भयानक रूप इन्द्र को दिखाया। इन्द्र ने उस राक्षस के भयावह रूप को देख कर वज्र हाथ में उठाया और उसे वहीं वायुवर्जन के स्थान पर मार डाला। जिस कारण इस स्थान पर वायुरूपधारी भयङ्कर राक्षस मौत के घाट उतारा गया अतः प्राचीन विद्वानों ने इस तीर्थ का नाम वायुवर्जन रखा। मनुष्य वायुवर्जन में स्नान, दान तथा पूजा करने से अनन्त पुण्य प्राप्त कर लेता है। हे सुन्दर मुखी ! यह सत्य है जो लोग वायु-वर्जन में मठिकायें नहीं बनाते हैं वह निसंदेह सौ कल्पों तक कठिन नरकों को जाते हैं। जो मनुष्य यहां पर स्नान, दान, जप हवन नहीं करता है हे देवी ! वह घोर नरक को जाता है और उसका इस तीर्थ पर आना ही व्यर्थ है। हे देवि ! इस प्रकार मैंने वायुवर्जन तीर्थ का वर्णन तुम्हें सुनाया इसके श्रवण अथवा पठन से मनुष्य बडे पापों के पिञ्जरे से मुक्त होता है।

भैरवी :— वद सत्यं महादेव शुष्कं[1] वै सर उत्तमं।
सरोवरमभूद्देव शुष्कीभूतं कथं किल ? ॥२५०॥
शृणु सुश्रोणि ! वक्ष्येऽहं शुष्कीभूतं सरोवरं।
येन विज्ञातमात्रेण नरो मुच्येत संशयात् ॥२५१॥
हतशेषाणि रक्षांसि तिरोभूतानि वै हृदि।
तस्मिन्नेव पुरा देवि ! देवांस्ते च बबाधिरे ॥२५२॥
कुर्वन्तो मुनिसङ्घानां विघ्नांश्चैव समन्ततः।
एकदा तत्र तौ देवि ! स्वेच्छया ह्यागतौ तदा ॥२५३॥
वीक्ष्य प्रबाधितांस्देवान् राक्षसैः परमेश्वरौ।
तत्र परमकारुण्यादेवी देवमुवाच ह ॥२५४॥
दयालो परमेशान ! पश्यैतान्मुनिसत्तमान्।
विघ्नितान्राक्षसौघैर्हि पीडितानपि शङ्कर ! ॥२५५॥

1. आधुनिक होखसर।

श्रुत्वा देवीवचः सोऽपि हूङ्कारमकरोत्तदा ।
हूङ्काराभिहता दैत्या मग्नास्ते तु सरोवरे ॥२५६॥
मग्नान्दृष्ट्वा ततो देवि शशाप सर उत्तमं ।
मुनिविघ्नकरान्यस्माद्राक्षसान्दैत्वदानवान् ? ॥२५७॥
शुष्कीभव सरस्तस्माद्धव्यकव्यविवर्जितः ।
इति शापेन तद्दिव्यं सरः शुष्कमभूत्किल ॥२५८॥
शुष्कीभूताच्च सरसो निर्गता रक्षसां गणाः ।
नाशयामास स्वगणैः पाशमुद्गरपाणिभिः ॥२५९॥
तदा प्रभृति देवेशि ! नष्टं शुष्कं सरोऽभवत् ।
शेषो[1] रक्षोगणो यस्माद्याति विघ्नकरः प्रिये ! ॥
तस्मान्मौनेन प्रचलेत्तत्स्थानाज्जदम्बिके ! ॥२६०॥

हे महादेव ! अब आप उत्तम शुष्क सर के विषय में कहिये अर्थात् किस प्रकार वह सरोवर सूख गया था। हे पतली कमर वाली ! सुनो अब मैं शुष्क सर का वर्णन करता हूँ, जिसको जानने से मनुष्य के सब संशय दूर हो जाते हैं। हे देवी ! मर कर बचे हुए राक्षस प्राचीन काल में उसी सरोवर में छिप कर देवताओं को सताने लगे और चारों ओर से मुनियों के समूहों पर विघ्न डालने लगे। एक दिन राक्षसों से सताये जाने वाले देवताओं को देखकर वह शिव तथा पार्वती दोनों स्वेच्छा से उधर आ निकले। वहां अत्यन्त दयाशील देवी शंकर से बोली कि हे देव ! राक्षसों के झुण्ड से सताये जाने वाले इन उत्तम मुनियों की ओर तो देखिये। देवी के वचन सुन कर शिव ने एक हूङ्कार किया जिस से वह राक्षस परास्त होकर सरोवर में मग्न हो गये। अनन्तर सर में डूबे हुए राक्षसों को देख कर देवी ने उस उत्तम सर को शाप दिया कि हे सरोवर जिस कारण मुनियों पर विघ्न डालने वाले राक्षस दैत्य दानवों को तुमने छिपाया है ? अतः तुम हव्य तथा कव्य से हीन होकर सूख जावो। सूखे हुए सर

? वाक्य असम्पूर्ण सा लगता है। मूल पुस्तकों का गम्भीर अध्ययन करने पर भी पाठ में कोई हेर फेर न हो सका अतः अनुवाद करते समय कल्पना से काम लिया गया। 1. २ पंक्तियां क, ख, घ पु० अधिक पाठ।

से राक्षसों का समूह बाहिर निकल आया और शंकर ने पाश मुद्गर इत्यादि अस्त्रों को धारण करने वाले शिवगणों के द्वारा उनका नाश करवाया। हे देवी! उसी दिन से वह सर सूख कर नष्ट हो गया। हे प्यारी! बचे खुचे राक्षस अब भी वहां से चलने वालों पर विघ्न डालते हैं अतः उस स्थान से मौन धारण करके सरकना चाहिये।

भैरवी :— वद सत्यं महादेव! पुण्यां पञ्चतरङ्गिणीं।
यां दृष्ट्वा मुच्यते जन्तुर्जन्मान्तरभवैरघैः ॥२६१॥
पुण्यमक्षयमाप्नोति यत्र स्नानान्महेश्वर!।
दानाद्यत्र महेशान! फलमाप्नोति यागजम् ॥२६२॥

भैरव :— शृणु सुन्दरि! वक्ष्येऽहं पुण्यां पञ्चतरङ्गिणीं।
यां स्नात्वा पुण्यमाप्नोति हयमेधादिकं प्रिये! ॥२६३॥
पुरा ताण्डवलग्नस्य नृत्यमानस्य धूर्जटेः।
कपर्दः शिथिलो भूतः पञ्चधा हि महेश्वरि! ॥२६४॥
ततो वै पञ्चधा देवि! प्रादुर्भूता कपर्दतः।
गङ्गा भगवती देवी महापातक नाशिनी ॥२६५॥
या पञ्चधा महेशानि! कपर्दान्निसृता नदी।
सैव प्रोक्ता पुराविद्भिर्नदी पञ्चतरङ्गिणी ॥२६६॥
कुरुक्षेत्रे प्रयागे च गङ्गायां यत्फलं लभेत्।
तत्फलं समवाप्नोति स्नात्वा पञ्चतरङ्गिणीम् ॥२६७॥
गा[1] हिरण्यं सुवासांसि क्षौमं चन्दनमेव च।
कुङ्कुमागुरुकर्पूरमृगनाभिमपीश्वरि! ॥२६८॥
यो ददाति द्विजश्रेष्ठो शैवं पदमवाप्नुयात्।
[2]आरुहेद्रत्नशिखरं ततो डामरकं व्रजेत् ॥२६९॥

---

1 २ पंक्तियां क, ख, पु० अधिक पाठ। 2. आधुनिक 'भैरव बाल' दस बीस वर्ष से तो इस रास्ते से यात्रियों का जाना काश्मीर राज्य ने बन्द किया है क्योंकि कहा जाता है कि उन दिनों कई संन्यासी रत्नशिखर की चोटी से अपने आप को गिरा कर मारते थे और अपने आपको शिव के अर्पण करते थे। इस प्रकार एक बड़े जन-समुदाय का व्यर्थ हत्याकाण्ड होता था।

दृष्ट्वा डामरकं तत्र शिलीभूतं महागणं ।
पुण्यमाप्नोति मनुजो अश्वमेधादियागजम् ॥२७०॥

इत्यष्टमः परिच्छेदः ।

भैरवी :—हे महादेव ! पवित्र पञ्चतरङ्गिणी नदी का सच्चा वृत्तान्त बताइये जिसको सुनकर मनुष्य जन्म जन्म के पापों से मुक्त होता है, और हे महेश्वर ! जहां पर स्नान करने से अक्षय पुण्य तदा दान देने से यज्ञ करने का फल मिलता है।

भैरव :—हे सुन्दरी ! सुन मैं पवित्र पञ्चतरङ्गिणी का वर्णन सुनाता हूँ जहां स्नान करने से अश्वमेध इत्यादि यज्ञों का फल मिलता है। हे महेश्वरी ! प्राचीनकाल में ताण्डव में निरत शिव का जटाजूट नर्तन करते समय पांच भागों में बिखर गया। हे देवी ! उस कपर्द के पांचों भागों से महा पापों को नाश करने वाली गङ्गा भगवती बह चली। हे महेश्वरि ! जो नदी कपर्द के पांच शाखाओं में बह चली उसी का प्राचीन विद्वानों ने पञ्च-तरङ्गिणी यह नामकरण किया। कुरुक्षेत्र, प्रयाग और गङ्गा में जो फल प्राप्त होता है वही फल पञ्चतरङ्गिणी में स्नान करने से मिलता है। जो ब्राह्मण गाय, सोना, अच्छे वस्त्र, रेशम, चन्दन, केसर, अगरु, कपूर, नाफा इत्यादि द्रव्य यहां पर दान देता है उसे शिव पद प्राप्त होता है। फिर रत्नशिखर पर चढ़ कर डामरक के पास जाना चाहिये। डामरक वास्तव में एक प्रधान शिवगण पत्थर के रूप में परिणत हुआ है। उसके दर्शन से मनुष्य को अश्वमेधादि यज्ञों से उत्पन्न होने वाला फल मिलता है।

अष्टम परिच्छेद समाप्त हुआ।

भैरवी :— कोऽसौ डामरको नाम भवता कथितस्तु यः ।
गणः कथं शिलीभूतो वद सत्यं महेश्वर ! ॥२७१॥

भैरव :— शृणु वक्ष्ये महेशानि गणं डामरकाभिधं ।
येन कर्मविपाकेन शिलीभूतो गणेश्वरः ॥२७२॥
पुरा नर्तनशीलस्य धूर्जटेः सन्ध्ययोर्द्वयोः ।
षण्मुखं क्रीडयानस्य सन्ध्याकालोऽत्यगात्प्रिये ॥२७३॥

सध्यातिवाहनात्तस्य चिन्ता मनसि चाभवत्।
चिन्तमानस्य तस्यैवं देवी पृष्टवती मुहः ॥२७४॥
किमिदं चिन्तसे देव ! का चिन्ता भगवंस्तव।
वद सत्यं महादेव मनो मे शर्म नाश्नुते ॥२७५॥
इति श्रुत्वा वचो देव्यास्तस्याः प्रियचिकीर्षया।
प्रावदत् भगवान्देवीं सन्ध्याकालोऽत्यगान्मम ॥२७६॥
सन्ध्यालोपान्मया प्राप्ता चिन्ता च महती प्रिये !।
इति श्रुत्वा वचस्तस्य देवदेवस्य धूर्जटेः ॥२७७॥
प्रत्युवाच पुनर्देवी भगवन्तं सनातनं।
अयं महागणो देव ! डामरं गृह्य तिष्ठतु ॥२७८॥
सन्ध्याया वेदनार्थञ्च चिरकालं महेश्वर !।
इति श्रुत्वा वचो देव्यास्तथेत्युक्त्वा महेश्वरः ॥२७९॥
हर्षयन् षण्मुखं तत्र पुनर्देव्याः सहालपत्।
तदा प्रभृति देवेशि ! महाडामरको गणः ॥२८०॥
तस्थौ सन्ध्यावेदनार्थं भवस्य सुरपूजितः।
एकदा क्रीडमानस्य शिवस्य तनुजं स्वकम् ॥२८१॥
गणः प्रमादनिद्रायां लीनोऽभूद्वरवर्णिनि !।
संध्याकालो पुनस्तस्य व्यत्यगाच्च कपर्दिनः ॥२८२॥

भैरवी :—हे महेश्वर ! आपने जिस डामरक के विषय में कहा वह कौन व्यक्ति था और किस प्रकार पत्थर बन गया।

भैरव :—हे महेश्वरी ! सुनो मैं डामरक का वृत्तान्त कहता हूँ कि किस दुष्कर्म के कारण वह पत्थर बन गया। हे प्रिये ! प्राचीनकाल में दो संध्याओं के समय ताण्डव करने वाले शंकर का कुमार जी के साथ खेलने में निरत होने के कारण संध्याकाल ही ढल गया। संध्या के ढल जाने से उसके मन में चिन्ता हुई और उसको चिन्तित मुद्रा में देख कर देवी बार २ पूछने लगी। "हे भगवान् ! आप क्या सोचते हैं ? आपको कौनसी चिन्ता है ? आप सच्ची बात बताइये क्योंकि मेरे मन में उदासी छा रही है।" भगवान बोले हे प्यारी ! मेरा संध्याकाल ढल जाने के कारण मेरे संध्या के कार्य-क्रम में लोप आया अतः मुझे बहुत चिन्ता

है। देवों के भी देव शंकर के वचन सुनकर देवी ने उत्तर दिया कि हे महेश्वर! यह आपका मुख्य सेवक आपको संध्या के समय सचेत करने के लिये चिरकाल तक डमरू हाथ में लेकर रहे। महेश्वर ने देवी के वचनों के साथ सहानुभूति दिखाई और स्वयं कुमार जी को हर्षाते हुए देवी के साथ वार्तालाप करने में मग्न हुए। हे देवी! उसी दिन से देवताओं से भी मान्य डामरक नाम वाला प्रमुख गण शंकर को संध्याकाल से सचेत करने के लिये वहां रहने लगा।

हे सुन्दर मुख वाली! एक दिन जब कि शंकर अपने पुत्र के साथ खेलते थे वह सेवक प्रमाद की निद्रा में अचेत हो गया, और उसकी असावधानी से शंकर का संध्या समय बीत गया।

विमृश्य संध्यालोपं स देवदेवो भवः स्वयं।
क्रुधा शशाप गिरिजे! महाडामरकं गणं ॥२८३॥
यस्मान्निद्रावशेनैव संध्यालोपस्त्वया कृतः।
मम तस्माच्चिरं तिष्ठ शिलीभूतो गणाधिप! ॥२८४॥
इति शप्त्वा गणं तत्र देवदेवो हरः स्वयं।
तस्थौ ध्यानस्थितो देवि! चिरं तस्मिन्महीधरे ॥२८५॥
तदा प्रभृति देवेशि! महाडामरको गणः।
दृषद्रूपोऽभवत्तत्र रत्नपर्वतमूर्धनि ॥२८६॥
यः कश्चिन्मानवो लोके गणं डामरकं श्रयेत्।
स याति ब्रह्मसायुज्यमिति सत्यं वदामि ते ॥२८७॥
यः कश्चिदपि चेशानि! पुण्यं गर्भगृहं[1] श्रयेत्।
गर्भात्स मुच्यते जन्तुरिति सत्येन ते शपे ॥२८८॥

भैरवी :— गर्भागारश्च को देव किमर्थं तत्र स्थापितः।
किं फलं निस्सृतानाञ्च नाराणामद्य तद्वद ॥२८९॥

भैरव :— शृणु वक्ष्ये महादेवि! गर्भागारमनुत्तमं।
यच्छ्रुत्वा मुच्यते जन्तुर्महापातकपञ्जरात् ॥२९०॥

---

1. आधुनिक 'गर्भयात्रा'।

पुरा नन्दिनमासाद्य भृशं देवा विवादिनः ।
निषिद्धास्तेन तत्रैव युयुधुस्ते परस्परम् ॥२६१॥
सुरैर्विना तदा नन्दी प्रणिपत्य परं हरं ।
दण्डं त्यक्त्वा चविज्ञाप्तिं चकार सुरपूजिते ! ॥२६२॥
भगवन्करुणासौध ! लोकनाथ जगत्पते ! ।
उद्विजामि भृशं त्रस्तो देवेभ्य इति चेश्वरम् ॥२६३॥

हे पार्वती ! भगवान शंकर को जब संध्या के लुप्त होने का ध्यान आया तो क्रोधी होकर प्रमुख गण डामरक को शाप दिया। हे प्रधान गण ! जिस कारण प्रमाद में पडकर तूने मेरी संध्या का लोप किया अतः तुम यहीं पर चिरकाल तक पत्थर बनकर रहो। हे देवी ! भगवान उस गण को इस प्रकार शाप देकर स्वयं चिरकाल पर्यन्त उसी पर्वत पर समाधि में लीन हुए। हे देवी ! उसी दिन से लेकर वह डामरक नाम वाला गण रत्न-पर्वत की अधित्यका पर पत्थर बन गया है। जो कोई भी मनुष्य संसार में उसी डामरक गण की शरण में आता है, मैं तुम्हें सत्य कहता हूँ कि वह परब्रह्म में लय हो जाता है। हे देवी ! मैं तुम्हारी कसम खाकर सच कहता हूँ कि यदि कोई मनुष्य पवित्र गर्भागार में प्रवेश करता है वह पुनः गर्भ में आने से छूट जाता है।

भैरवी :—हे देव ! गर्भागार किस को कहते हैं, वह वहां पर क्यों रखा गया है, और उस में से निकलने वालों को क्या फल मिलता है ?

भैरव :—हे देवी ! सुनो मैं उत्तम गर्भागार का वृत्तान्त कहता हूँ जिसको सुनकर मनुष्य भयङ्कर पापों के पिञ्जरे से मुक्त होता है। प्राचीन काल में आपस में विवाद करते हुए देवता लोग नन्दी के पास आये, उससे निषेध किये जाने पर भी उन्हें आपस में युद्ध छिड ही गया। हे देवपूजिते ! अनन्तर नन्दी देवों के बिना ही भगवान शंकर को प्रणाम करके दण्ड नीचे रखकर प्रार्थना करने लगा कि हे दयालु, लोगों के नाथ, जगत्पति ! मैं देवों के भय से अत्यन्त उद्विग्न हो गया हूँ।

श्रुत्वा नन्दिवचो देवि ! हरः प्रोवाच तं मुदा ।
गृहाण दण्डं भो नन्दिन् ! किं करिष्यन्ति ते सुराः ॥२९४॥
गर्भद्वारमिदं सम्यक् स्थापयाशु समन्ततः ।
यतो निस्सरणे शक्ति न लभन्ते सुरासुराः ॥२९५॥
इति श्रुत्वा वचस्तस्य महेशस्य महागणः ।
महत्प्रस्थं समुत्पाट्य गर्भागारं चकार वै ॥२९६॥
गर्भागारान्निस्सरति यः कश्चिन्मानवः प्रिये ! ।
स याति शिवासायुज्यं न पुनस्तन्यपो भवेत् ॥२९७॥
यः कश्चिदपि चेशानि ! भ्रूणहा गुरुतल्पगः ।
मातृहा पितृहा चैव सुरापो भ्रातृहापि च ॥२९८॥
स याति परमं दिव्यं पदं माहेश्वरं प्रिये !
कलौ पापवनं चेत्त्वं प्रसभं छेत्तुमिच्छसि ॥२९९॥
तदाश्रय सुदेवेशि ! गर्भागारं नु पुण्यदम् ।
गोलः[1] कुण्डजो वापि यः कश्चिदत्र निस्सृतः ॥३००॥
स भवेत्तु गणो देवि ! चेति सत्येन ते शपे ।
स्नात्वामरवतीं पुण्यां नदीं परम पावनां ॥३०१॥
भस्माङ्कसितदेहश्च बहुवस्त्रविवर्जितः ।
प्रलपन्[2] 'शिवपन्थानं देहि मे परमेश्वर' ! ॥
नमः करोतु देवेशं गुहास्थममरेश्वरम् ॥३०२॥

इति नवमः परिच्छेदः

नन्दी के वचन सुनकर भगवान हर्ष से उसे बोले कि हे नन्दी ! तुम दण्ड को उठाओ देवता तेरा क्या बिगाड सकते हैं ? तुम शीघ्रतापूर्वक अपने इरद गिरद एक गर्भागार बनाओ क्योंकि उस में से देव तथा

1. १ पंक्ति क, ग, पु० अधिक पाठ।
2. पति के जीते ही उपपति से उत्पन्न सन्तान कुण्डज और पति के मरने के बाद उपपति से उत्पन्न सन्तान गोलक कहलाती है। 'अमृते जारजः कुण्डः मृते भर्त्तरि गोलकः' अमरकोश ।

राक्षस भी निकल न सकेंगे। प्रमुख गण नन्दी ने शंकर के वचन सुन कर एक बड़े पत्थर को तोडकर गर्भागार बना डाला। हे प्रिये ! यदि कोई मनुष्य गर्भागार के मध्य में से निकलता है तो वह शिव स्वरूप बन जाता है और उसे फिर कभी बच्चा नहीं बनना पडता है। हे ईश्वरी ! जो कोई भी गर्भघाती, गुरुपत्नी के साथ संग करने वाला, मातृघाती, पितृघाती शराबी अथवा भ्रातृघाती हो वह भी यहां पर पवित्र दिव्य माहेश्वरपद प्राप्त कर लेता है। हे देवी ! यदि तू भी कलियुग के पाप समूहों का बल पूर्वक छेद करना चाहती हो तो पवित्र गर्भागार की शरण में चली जावो। जो कोई भी जारज अथवा कुण्डज इस गर्भागार में से निकलता है मैं तुम्हारी कसम खाकर कहता हूँ कि वह भी गण बन जाता है। अनन्तर पवित्र नदी अमरावती में स्नान करके, विभूति से शरीर को सफेद बना कर, थोड़े से वस्त्र पहन कर, 'हे शंकर ! मुझे मार्ग दीजिए' इस प्रकार के वाक्य का उच्चारण करता हुआ, गुफा में स्थित देवों के देव अमरेश्वर की वन्दना करे।

भैरवी :— स्मारं स्मारं महेशान ! पुण्यं माहात्म्यमुत्तमं।
तीर्थानां परमं दिव्यं निवृत्तास्मि भवार्णवात् ॥३०३॥
इदानीं श्रोतुमिच्छामि ह्यमरेशं महेश्वरं।
कथं स ह्यमरेशाख्यो गुहास्थोन्वभवत्किल ? ॥३०४॥
नदी च परमा दिव्या कथं सा ह्यमरावती।
तत्सङ्गमस्य माहात्म्यं वद मे हितकाम्यया ॥३०५॥

भैरव :— 'साधु[1] साधु महाभागे प्रश्नमेतत् सुदुर्लभं।
कृतं त्वया पूजितया जनानां हितकाम्यया ॥३०६॥
शृणु वक्ष्ये महातीर्थममरेशस्य सुन्दरि !।
यच्छ्रुत्वापि प्रमुच्येत महापातककोटिभिः ॥३०७॥
नासद्वासीन्नो सदासीत्तदानीमपि चेश्वरि !।
नियतिरभवत्तस्मात् केवलात्परमात्मनः ॥३०८॥

1. २ पंक्तियां ख, ग, पु० अधिक पाठ।

[1]नियतेरहमुत्पन्न इति शुश्रुम सुन्दरि !।
अहमः मृत्युरभवत् सेन्द्रा देवा ममानुगाः ॥३०६॥
ऋषयः पितरश्चापि गन्धर्वोरगराक्षसाः ।
यक्षा भूतगणाश्चापि कूष्मांडभैरवादयः ॥३१०॥
मनुष्या जम्बुकाः क्रूरा दैत्यदानवपुंगवाः ।
एते चान्ये च बहव उत्पन्ना नियतेः स्वयं ॥३११॥
चतुर्दशविधो भूतसर्गः प्रादुरभूत्ततः ।
मृत्युस्तानग्रसत्सर्वान्देवानपि सवासवान् ॥३१२॥
देवास्ते मृत्युना ग्रस्ता व्याकुला ह्यभवन् प्रिये ! ।
मामेत्य शरणं जग्मुः शरण्यं परमेश्वरं ॥
तुष्टुवुः[2] परमप्रीत्या शिवं भवमनामयं ॥३१३॥

भैरवी :—हे महेश्वर ! मैं तीर्थों के पवित्र दिव्य माहात्म्य का स्मरण करने से भवसागर के पार हो गई हूँ। अब तो मैं महेश्वर अमरेश का वृत्तान्त सुनना चाहती हूँ कि किस प्रकार वह अमरेश्वर गुफा में स्थित हुए थे, और वह पवित्र दिव्य अमरावती नदी किस प्रकार प्रादुर्भूत हुई थी, तथा साथ ही यह भी मेरा हितकार करने के लिए कहिये कि अमरावती के सङ्गम का क्या माहात्म्य है ?

भैरव :—हे पूजनीया, बड़े भाग्यवाली देवी ! तुम्हें शाबाश हो तुमने तो लोगों के हितकार करने की इच्छा से यह अत्यन्त दुर्लभ प्रश्न मुझ से किया। हे सुन्दरी ! सुन मैं तुम्हें अमरेश नामक महान तीर्थ का वर्णन सुनाता हूँ जिसको सुनने से ही मनुष्य करोड़ों भयावह पापों से भी मुक्त हो जाता है। हे ईश्वरी ! सृष्टि के पूर्व न किसी वस्तु का भाव ही था और न अभाव ही। उस समय केवल परमेश्वर की सत्ता विद्यमान थी जिस से प्रकृति उत्पन्न हुई। हे सुन्दरि ! सुना जाता है कि प्रकृति से 'अहं' की उत्पत्ति हुई तथा 'अहं' से मृत्यु तथा मेरे सेवक इन्द्रादि देवता भी उत्पन्न हुए। इनके साथ ही (उसी मूल प्रकृति से) ऋषि, पितर, गन्धर्व, सर्प,

1. १ पंक्ति क, ख पु० अधिक पाठ। 2. १ पंक्ति ख पु० अधिक पाठ।

राक्षस, यक्ष, भूत, कूष्मांड, भैरव आदि, मनुष्य, शृगाल आदि पशु, राक्षस, बड़े बड़े दानव तथा दूसरे जीव उत्पन्न हुए। अर्थात् संक्षेप में यों कहा जाता है कि चौदह प्रकार की जीवसृष्टि उसी नियति से प्रादुर्भूत हुई। मृत्यु ने उन सब इन्द्रादि देवों को खाना आरम्भ किया। हे प्रिये! वह देव मृत्यु से ग्रस्त होने के कारण अत्यन्त व्याकुल होकर, शरण देने वाले परमेश्वर, निर्विकार मुझ शंकर की शरण में आकर अत्यन्त हर्ष से मेरी स्तुति करने लगे।

देवा :— नमः[1] शिवाय देवाय विभवे प्रभविष्णवे।
नमश्चिच्चन्द्रिकोद्बोध प्रकाशानन्दरूपिणे ॥३१४॥
परमार्थदशास्थाय स्थाणवे विश्वभाविने।
नमश्चित्याय चेत्याय चेतज्ञाय चितर्थिने ॥३१५॥
चिच्चन्द्रनाशिताशेषमोहध्वान्ताय शम्भवे।
विमर्शिने विधिज्ञाय विज्ञानाय नमो नमः ॥३१६॥
विश्वज्ञाय च विश्वाय जय विश्वोपकारिणे।
विश्वरूपाय देवाय विश्वावासाय ते नमः ॥३१७॥
नमो विधिनिषेधाय विधिज्ञपतये नमः।
निषेधज्ञाय देवाय तत्स्वरूपाय ते नमः ॥३१८॥
इडा पिङ्गलरूपाय नमस्तन्मध्यवर्तिने।
सुषुम्णामध्यगायापि सूक्ष्माय शम्भवे नमः ॥३१९॥
नमस्ते सर्वमृग्याय मोक्षमार्गार्थदर्शिने।
नमो नियतिरूपाय तत्वरूपाय ते नमः ॥३२०॥
महत्तत्वाय देवाय सूक्ष्मतत्वाय ते नमः।
नमोऽमृताय देवाय नमोऽमृतस्वरूपिणे ॥३२१॥
मृत्युञ्जयाय देवाय भूयो भूयो नमो नमः।
इति श्रुत्वा तु देवानां स्तुतिं परमपावनाम् ॥३२२॥
हरो गम्भीरया वाचा देवांस्तान्प्रत्युवाच ह।
किमर्थमागता यूयमाकुलाः सुरसत्तमाः ॥३२३॥

---

1. १ पंक्ति क, ग पु० अधिक पाठ।

कथयध्वं यतस्सर्वमदेयमपि वो ददे ।
इति तस्य महेशस्य श्रुत्वा देवाः सवासवाः ।।३२४।।
प्रत्यूचुस्तं हरं मृत्युर्ग्रसतीति बलाद्धि नः ।
यतो न मृत्युर्नश्येन्नो न ग्रसेच्च बलेन ह ॥
तत्कुरुष्व महादेव! भक्तानामार्तिनाशन! ।।३२५।।

देव :—मंगलस्वरूप देवता, सर्वैश्वर्यमान, सर्वशक्तिमान, शिव को प्रणाम हो। विमर्शमय चन्द्रिका के, प्रति समय प्रबुद्ध होने के कारण केवल प्रकाशमय तथा आनन्दमय, तथा परदशा में स्थित होकर ही (बाह्य उन्मेष द्वारा) विश्व की कल्पना करने वाले शंकर को प्रणाम हो। चित्स्वरूप, शुद्ध विमर्श के ही विषय, चेतन होने से सर्वज्ञ, केवल चिति के विस्फारात्मक अर्थ वाले तथा चितिशक्ति की कौमुदी से अपास्त किये हुए मोहतिमिर वाले शम्भू को प्रणाम हो। विमर्शमय, विधिनिषेधादि से परिचित, ज्ञान मय, विश्व को जानने वाले, विश्वरूप तथा विश्व के कल्याण पर निरत शिव को जय जयकार हो। विश्वरूप देवता, विश्वविग्रह, विधि निषेधरूप, विधि जानने वालों के भी अधीश, निषेध से परिचित (अर्थात् बाह्य निमेष द्वारा संसार का निषेध करने वाला) देवस्वरूप शंकर! तुझे प्रणाम हो। इडा तथा पिंगला स्वरूप, उन दोनों की मध्यवर्तिनी सुषुम्णास्वरूप, सुषुम्णा के भी मध्यवर्ती सूक्ष्म पर ब्रह्मरूप! तुझे प्रणाम हो। सबों से ढूँडने के योग्य, मोक्ष मार्ग दिखाने वाले, प्रकृतिरूप तथा ३६ तत्वरूप तुझे प्रणाम हो। महत्तत्वरूप तथा सूक्ष्मतत्वरूप, अमरवर देने वाले, सदा अमर होने के कारण मृत्युञ्जय देव को बार बार प्रणाम हो।

इस प्रकार देवों की परम उत्कृष्ट स्तुति को सुनकर शंकर गम्भीर वाणी से देवताओं को बोले, हे देवता लोगो! तुम व्याकुल होकर क्यों आये हो? कहो तो मैं तुम्हें अदेय वस्तु भी दे सकता हूँ। इन्द्रादि देवों ने उस शंकर के वचन सुनकर उत्तर दिया, कि हे भगवान! मृत्यु बल से हमें खाये जा रहा है। भक्तों की पीडा हरने वाले महादेव आप वैसा कोई उपाय कीजिए जिस से मृत्यु बलपूर्वक हमारा नाश न कर बैठे।

श्रुत्वा देववचः सौम्ये ! महेशः प्रत्युवाच तान् ।
मृत्यूपायं करिष्यामि सहध्वं क्षणमुत्तमाः ॥३२६॥
गृहीत्वा शिरसस्तत्र हरः चन्द्रकलां स्वयं ।
सम्पीड्य देवानददन्मृत्युभैषजमुत्तमम् ॥३२७॥
पीडनाद्या निस्सृता च धारा परमात्मिके ! ।
सैव भूता पुण्यनदी नाम्ना या ह्यमरावती ॥३२८॥
ये बिन्दवश्च्युता देवि ! शरीरेऽमृतबिन्दवः ।
ते भस्मरूपतां प्राप्य च्युता चाश्यानतां गताः ॥३२९॥
प्रेम्णा तेषां महादेवि ! शिवोऽपि द्रवतामगाव् ।
तेऽवलोक्य शिवं तत्र द्रवीभूतं महेश्वरि ! ॥३३०॥
तुष्टुवुः वाग्भिरर्थ्याभिः प्रणेमुश्च पुनः पुनः ।
रस आश्यानतां प्राप्य लिङ्गरूपोऽभवद्गिरौ ॥३३१॥
लिङ्गरूपं हरं वीक्ष्य घनीभूतं महेश्वरि ! ।
पुनः पुनर्नमश्चक्रुर्भवं कारुणिकं परं ॥३३२॥
देवान् नुतिपरान् दृष्ट्वा प्रोवाच सुरसत्तमान् ।
हरः परमया वाचा शृणुध्वं देवसत्तमाः ! ॥३३४॥
यस्माद्भवद्भिर्दृष्टं मे प्रेमलिङ्गं दरीगृहे ।
तस्मान्न मृत्युर्युष्मान्वै बाधते मदनुग्रहाव ॥३३५॥
इहैव[1] ह्यमरा भूत्वा गच्छध्वं देवसत्तमाः ।
इतो प्रभृति लिङ्गं मे ह्यमरेशाख्यमुत्तमम् ॥३३६॥
पुण्यं परमकं देवास्त्रिलोके ख्यातिमेष्यति ।
नत्वा च दण्डवत्तत्र लिङ्गं तदमरेश्वरं ॥
प्रदक्षिणीकृत्य देवाः स्वं स्वमालयमाययुः ॥३३७॥

हे सुन्दरि ! शंकर देवताओं के वचन सुनकर बोले कि हे देवो! तुम क्षणमात्र तक इस दुःख को सहन करो अभी मैं तुम्हारे मृत्यु का उपाय करता हूँ। भगवान् ने स्वयं अपने सिर से चन्द्रकला को उतारा और निचोड कर देवताओं को मौत से बचने की उत्तम दवाई दे दी।

1. १ पंक्ति ख, ग पु० अधिक पाठ।

हे भगवती ! चन्द्रकला को निचोडने से जो धारा बह चली वही एक पवित्र नदी बन गई जिस का नाम अमरावती है। हे देवी ! जो अमृत की छींटें शिव के शरीर पर पड गाईं वह जम कर विभूति का रूप धारण कर गईं और हे देवी ! देवों के स्नेह से शिव स्वयं पिघल गये। हे महेश्वरी ! देवता लोग वहां पर पिघले हुए शंकर को देखकर अर्थपूर्ण वाणियों से स्तुति करते हुए बार बार प्रणाम करने लगे। वह पिघला हुआ रस जम कर पहाड पर लिङ्गाकार बन गया। हे महेश्वरी ! देवता लोग जम कर लिङ्गाकार बने हुए परमदयालु शंकर को देखकर—बार बार नमस्कार करने लगे। उत्तम उत्तम देवताओं को स्तुति करते हुए देखकर भगवान उत्तम वाणी बोले,—कि हे देवता लोगो ! सुनो यतः तुमने गुफा में मेरे प्रेमलिङ्ग का दर्शन किया अतः मेरे अनुग्रह से मृत्यु आपको सता न सकेगी। हे देवो ! तुम यहीं से अमर बन कर चले जाओ और आज से यह मेरा पवित्र लिङ्गस्वरूप तीनों लोकों में अमरेश नाम से प्रसिद्ध होगा। देवता लोग उस अमरेश्वर लिङ्ग को दण्डवत् प्रणाम करके तथा प्रदक्षिणा भी करके अपने घर चले गये।

इति दत्त्वा वरं देवानमरेशो महेश्वरि !।
तदा प्रभृति लीनोऽभूद्गिरिद्रयन्तरे हरः ॥३३८॥
अमां सोमकलां गृह्य ह्यीश्वराणां हितेप्सया।
मृत्युनाशं चकाराशु तस्माद्वै ह्यमरेश्वरः ॥३३६॥
मृत्युहीना यतो देवि ! ईश्वरेण कृताः सुराः।
ततः प्रोक्तं पुराविद्भिर्ह्यमरेश्वरसंज्ञकम् ॥३४०॥
भवरोगञ्च गृह्णाति भक्तानां चेश्वरः स्वयं।
यद्दर्शनात्ततः प्रोक्तममरेश्वरसंज्ञकम् ॥३४१॥
अमा प्रभृति पूर्णान्तं कलां गृह्णाति चेश्वरः।
ततः प्रोक्तश्च तन्त्रज्ञैर्भगवानमरेश्वरः ॥३४२॥
यद्बिन्दुरसनश्चैव जरामरणमोचनं।
मोक्षैश्वर्यप्रदं तस्मात्प्रोक्तममरसंज्ञकम् ॥३४३॥
इदं रसमयं लिङ्गं महाप्रेमसमुद्भवं।
सामरस्यप्रदं देवि ! तव स्नेहात्प्रकाशितम् ॥३४४॥

यात्रां कृत्वा तु देवेशि ! स्नात्वामरावतीजले ।
भस्मनालिप्य चाङ्गानि मोक्षमाप्नोति मानवः ॥३४५॥
कुर्याद्यो[1] ताण्डवं देवि ! गुहायां सुप्रहर्षितः ।
स रुद्र एव कथितो नरः परम पावनः ॥३४६॥
यः सवासा गुहास्थञ्च प्रपश्येल्लिङ्गमुत्तमं ।
स याति नरकं घोरं यावदिन्द्राश्चतुर्दश ॥३४७॥
यः पश्येद्भस्महीनाङ्गः सुधालिङ्गं सनातनं ।
स कुष्ठी च भवेद्देवि ! जन्तुर्जन्मनि जन्मनि ॥३४८॥
यात्रामकृत्वा यो देवि ! प्रपश्येदमरेश्वरं ।
स याति दारुणान्घोरान्नरकानेकविंशतिम् ॥३४९॥

हे महेश्वरी ! देवताओं को इस प्रकार वर देकर अमरेश गुफा में लीन हुए। इस को अमरेश्वर इसी लिये कहते हैं क्योंकि इसने अमा अर्थात् चन्द्रकला को लेकर देवताओं के हितकार के लिये मृत्यु का नाश किया। अथवा हे देवी ! जिस कारण ईश्वर ने देवों को अमर कर दिया अतः प्राचीन विद्वानों ने इसका नाम अमरेश्वर रख दिया। अथवा जिस के दर्शन से ईश्वर स्वयं ही भक्तों को संसाररूपी रोग से छुटकारा देते हैं उसका नाम अमरेश्वर है।

तन्त्र जानने वालों ने इसी कारण इसका नाम अमरेश्वर रखा क्योंकि यह अमा कला से लेकर पूर्ण कला तक कलाओं का ग्रहण करता है। जिसके एक एक बिन्दु का अस्वाद करने से जरा तथा मरण से मुक्ति और मोक्षपद की प्राप्ति होती है उसको अमरनाथ कहते हैं। हे देवी ! समरसता को देने वाले, अत्यन्त प्रेम से उत्पन्न रसलिङ्ग का वृतान्त मैंने तेरे स्नेहातिरेक से ही तेरे सामने प्रकट किया। हे देवेशी ! यात्रा के अनन्तर अमरावती के जल में स्नान करके अपने अङ्गों पर विभूति का लेप करने से मनुष्य मुक्ति प्राप्त कर लेता है। हे देवी ! जो मनुष्य गुफा में प्रसन्न होकर ताण्डव नृत्य करता है वह परम पवित्र मनुष्य साक्षात् रुद्र ही माना गया है। जो मनुष्य वस्त्रों के सहित ही गुफा में विद्यमान लिङ्ग का दर्शन करे वह उतने

1. ३१ पंक्ति क, ख पु० अधिक पाठ।

समय तक घोर नरकों में जाता है जितने समय तक १४ इन्द्रों की स्थिति है।

हे देवो ! जो मनुष्य भस्म का लेप करने के बिना ही प्राचनी अमरलिङ्ग का दर्शन करता है वह कुष्ठी होकर जन्म जन्म में पापी बनता है। हे देवी जो मनुष्य विधिपूर्वक यात्रा को न करके ही अमरेश्वर का दर्शन करता है वह २१ भयङ्कर नरकों को जाता है।

योऽकृत्वा ताण्डवं देवि ! पश्येद् गिरिगुहान्तरे ।
सुधालिङ्गं भवत्येव तीर्थद्रोही न संशयः ॥३५०॥
योऽपूज्य प्रतियात्येव नरोऽमरगुहान्तरात् ।
चतुरशीतिलक्षाणि नरकाणि प्रयाति वै ॥३५१॥
योऽदत्त्वा पुनरायाति ह्यमरेशगुहान्तरात् ।
स याति दारुणं घोरं नरकं कालसूत्रकम् ॥३५२॥
महापातक[1] युक्तो वा युक्तो वा ह्युपपातकैः ।
दृष्ट्वा रसमयं लिङ्गं सद्यो मुच्येत सुन्दरि ! ॥३५३॥
भ्रूणहा गुरुतल्पी च सुरापः स्वर्णहारकः ।
एते दृष्ट्वा महेशानममरेश्वरसंज्ञकम् ।
मुच्यन्ते तत्क्षणादेवि ! सत्यं सत्यं वरानने ! ॥३५४॥
अभक्ष्यभक्षी मधुपः सुरेज्यात्यागी प्रिये ! वत्सहा बालहाच ।
गर्भाघाती स्रावकृत्पानकृच्च सद्यो मुच्येद्वीक्ष्य मां लिङ्गरूपम् ॥३५५॥
महाक्रोधी लोभमोहाभिभूतः स्वर्णस्तेयी परजायाभिगामी ।
छिद्रप्रेक्षी साधुनिन्दारतश्च दम्भी चौरोऽनृतवागल्पबुद्धिः ॥३५६॥
दृष्ट्वा देवममरेशाख्यलिङ्गं द्रवीभूतं पर्वतस्यान्तरे हि ।
मुच्येत्तस्मात्पापसंघाच्च देवि ! सत्यं सत्यं नानृतं ते वदामि ॥३५७॥
चान्द्रयणैः[2] कृच्छ शतैर्महासंतापनैश्च यत् ।
फलं प्राप्नोति लोकेऽस्मिन्तत्प्राप्नोत्यस्य दर्शनात् ॥३५८॥
कलिकल्मषघोरनाशनं रसलिङ्गं समुदीरितं प्रिये !।
अमरेश्वरनामकं परं तत्पशुपाशविनाशकारणम् ॥३५९॥

---

1. १ पंक्ति क, ख पु० अधिक पाठ। 2. १ पंक्ति ख, ग, पु० अधिक पाठ।

सिद्धिलिङ्गमिदं देवि ! बुद्धिलिङ्गमिदं परं।
शुद्धिलिङ्गमिदं प्रोक्तं वृद्धिलिङ्गं सनातनम् ॥३६०॥
इदं पुंसवनं लिङ्गं महातेजोऽभिवर्धनं ॥
कन्याप्रदं पुत्रप्रदं परमं योगदं कलौ ॥३६१॥

हे देवी ! जो ताण्डव करने के बिना ही गुफा में रसलिङ्ग का दर्शन करता है निसंशय वह तीर्थ के साथ द्रोह करता है। जो मनुष्य पूजा करने के विना ही अमरेश्वर की गुफा से वापस आता है वह ८४ लाख नरकों को जाता है। जो मनुष्य दान देने के बिना ही अमरेश्वर की गुफा से लौट आता है वह कठिन कलसूत्र नामक नरक को जाता है। हे सुन्दरी ! उत्कट पापों से अथवा साधारण पापों से आवृत मनुष्य भी रसलिंग का दर्शन करके तत्क्षण मुक्त होता है। हे सुन्दर मुखवाली देवी ! गर्भघाती, गुरुपत्नी को गमन करने वाला, शराबी, सोना चुराने वाला, यह सारे अमरेश नामक भगवान का दर्शन करने से मुक्त होते हैं। हे प्रिये ! अभक्ष्य खाने वाला, शराबी, देवयज्ञों से विमुख, बछडे अथवा बच्चे को मारने वाला, गर्भघाती, गर्भपात करने वाला अथवा अपेय पान करने वाला मनुष्य मुक्त लिंगस्वरूप का दर्शन करने से मुक्त होता है। हे देवी ! तुम झूठ न समझना मैं निस्संदेह सच कहता हूँ कि अत्यन्त क्रोधी, लोभ तथा मोह से भरा हुआ, स्वर्णचौर, परस्त्रीगमन करने वाला, दूसरे के दोषों को ढूँढने वाला, साधुओं की निन्दा पर निरत, दम्भी, चौर, असत्य कहने वाला तथा अल्पबुद्धि ये सारे भी पर्वत की गुफा में द्रवीभूत अमरेश लिंग का दर्शन करने से छूट जाते हैं। जो फल चान्द्रायणों से, सैंकडों कष्ट, अथवा उत्कट संतापों के सहने से मिलता है वह इसके दर्शन से मिलता। हे प्रिये ! यह रसलिंग कलि के कठिन मलों का नाश कारक कहा गया है। इसका दूसरा नाम अमरेश है और यह माया और सांसारिकता का नाश करने वाला है। हे देवी ! इसी को सिद्धि लिंग, बुद्धिलिंग, शुद्धिलिंग, पुरातन वृद्धिलिंग, पुंसवनलिंग इत्यादि नामों से पुकारा जाता है। यह तेज को बढ़ाने वाला तथा कन्या पुत्रादि फलदायक, कलियुग में उत्कृष्ट योगसिद्धि को देने वाला है।

विना ध्यानं विना दानं सिद्धिं देवि ! यदीच्छसि ।
तदाश्रयस्व शीघ्रं वै लिंगममरसंज्ञकम् ।।३६२।।
शरीरं यौवनं द्रव्यं दारान् पुत्रान् गृहांस्तथा ।
चञ्चलान्सर्वतो ज्ञात्वा ह्यमरेशं समाश्रयेत् ।।३६३।।
यावन्न ग्रसते मृत्युर्यावन्नेन्द्रियविप्लवः ।
यावन्न जरया देहं जीर्यते जगदम्बिके ! ।।३६४।।
तावदेवामरेशाख्यं लिंगं रसमयं श्रयेत् ।
त्रैलोक्ये[1] यानि तीर्थानि प्रोक्तानि जगदम्बिके ! ।।३६५।।
अमरेशाख्यलिंगस्य कलां नार्हन्तिषोडशीम् ।
महामोहेन[2] ग्रस्तोऽयं जनः सर्वो महेश्वरि ! ।।३६६।।
अमरेशेऽपि भूमिस्थे यच्छोचति कलौ नरः ।
भूयो भूयः किमुक्तेन नरः पातकवान् कलौ ।।३६७।।
अमरेशं समाश्रित्य मुक्त एव न संशयः ।
नारी वा पुरुषो वापि पूजयेल्लिंगमुत्तमम् ।।३६८।।
स याति शिवसायुज्यं यत्र गत्वा न शोचते ।
पीत्वा ह्यमरधारां तु पतितां तां गुहान्तरे ।।३६९।।
देवि ! याति शिवं स्थानं यत्र नास्ति कृताकृतं ।
दृष्टुममरनाथस्य पदं यश्च व्रजेद् गृहात् ।।३७०।।
पदे पदेऽश्वमेधानां प्राप्नोति फलमुत्तमं ।
इत्थं माहात्म्यमीशानि ! पुण्यममरनाथकम् ।।३७१।।
श्रुत्वा पठित्वा मुच्येत ब्रह्महत्यादिकोटिभिः ।
कपोतांस्तु गणांस्तत्र दृष्ट्वा हृष्टश्च यो नरः ।।३७२।।
जयेति प्रवदेदुच्चै रुद्र एव न संशयः ।
इत्येष पटलो गुह्यो गोपनीयः सदा प्रिये ! ।।
श्रुतोऽनुध्यातः पठितो महापातकहा स्मृतः ।।३७३।।

इति दशमः परिच्छेदः ।

---

1. १ पंक्ति क पु० अधिक पाठ । 2. १ पंक्ति क, ख पु० अधिक पाठ ।

